## रायचंद्रजैनशास्त्रमालाद्वारा प्रकाशित ग्रंथोंकी सूची

१ पुरुषार्थसिद्ध्युपाय ( भाषाटीका )—यह प्रसिद्धशास्त्र दूसरीवार छपाया गया है । न्यों० १ रु०

२ पंचास्तिकाय सं० भा० टी०—इसमें दो संस्कृत टीकायें और एक हिंदी भाषा टीका है । यह भी दूसरी वार छपाया गया है । न्यों० २ रु०.

३ ज्ञानार्णव भा० टी०—इसमें ब्रह्मचर्यका व ध्यान करनेका विस्तारसे कथन है । यह भी दूसरी वार छपाया गया है । न्यों० ४ रु०

४ सप्तभंगीतरंगिणी भा० टी०—यह भी दूसरी वार छपाई गई है । न्यों० १ रु०.

५ वृहद्रव्यसंग्रह सं० भा० टी०—इसमें जीवादि द्रव्योंका उत्तम कथन है । यह भी दूसरीवार छपाया है । न्यों० २ रु०

६ द्रव्यानुयोगतर्कणा भा० टी०— इसमे नयोंका कथन है । न्यों० २ रु०

७ सभाष्य तत्त्वार्थाधिगमसूत्र भा० टी०—इसकी थोड़ी प्रतिया रहीं हैं । न्यों० २ रु०

८ स्याद्वादमंजरी सं० भा० टी०—इसमें छहों मतोंका तथा ईश्वरकर्तृत्वखंडनका विवेचन किया है । न्यों० ४ रु०.

९ गोंमटसार—( जीवकांड ) संस्कृतछाया और संक्षिप्त हिंदी भाषाटी० । न्यों० २॥ रु.

१० गोंमटसार ( कर्मकाड ) संस्कृत छाया और संक्षिप्त हिंदी भाषा टी० । न्यों० २ रु.

११ लब्धिसार ( क्षपणासारगर्भित ) संस्कृत छाया और संक्षिप्त हिंदी भाषाटीकासहित है । न्यों० १॥ रु०

१२ परमात्मप्रकाश सं० भा० टी०—इसमें परमात्माका निर्णय किया गया है । न्यों० ३ रु०.

१३ प्रवचनसार सं० भा० टी०—इसमें दो संस्कृत टीकायें और एक हिंदी भाषाटीका है । न्यों० ३ रु०.

१४ समयसार सं० भा० टी०— यह भी दो संस्कृत टीका और एक हिंदी भाषाटीका सहित छपाया गया है । पहले इसकी सं० टी०—पौनेतीन रुपयेमें और जैपुरी भाषा चार रुपयेमें मिलती थी । अब वर्तमान भाषामें परिवर्तन होकर भाषाटीका और दो संस्कृतटीका गाथासूची विषयसूची सहित लागतके लगभग इस ग्रंथका मूल्य ४ चार रुपये ही रक्खा गया है, जिससे कि स्वाध्याय प्रेमियोंको लेनेका सुभीता हो । न्यों० ४ रु०

### गुजराती भाषामें छपे ग्रंथ

१५ मोक्षमाला—यह ग्रंथ श्रीमद् रायचंद्रजीकृत है । न्यों० १२ आना ।

१६ भावनाबोध—यह ग्रंथभी उक्त महान् पुरुषकृत है । न्यों० ४ आना ।

ग्रंथोंके मिलनेका पता—

मैंनेजर—श्रीपरमश्रुतप्रभावकजैनमंडल,
जोंहरी बाज़ार खाराकुवा पो० नं० २ बंबई.

Printed by Ramchandra Yesu Shedge at the "Nirnaya-sagar" Press,
23, Kolbhat Lane, Bombay.

Published by Sha. Revashankar Jagajivan Javeri Hon. Vyavasthapak Shree Paramashruta-Prabhavak Jain Mandal, Javeri Bazar, Kharakuva, Bombay. No. 2

## —॥ प्रस्तावना ॥—



प्रियविज्ञपाठको ! मैं श्रीजिनेंद्रदेवकी कृपासे आज आपके सन्मुख श्रीसमयसार भी तीन टीकाओं सहित उपस्थित करता हूं । यह भी प्रसिद्ध नाटकत्रयीमेंसे सम्यग्ज्ञानकी प्रधानताका निरूपक ग्रंथ है और वह द्वितीय श्रुतस्कंधके नामसे प्रसिद्ध है । इसीसे जैनसंप्रदायमें परम आदरणीय है ।

इस ग्रंथके होनेका संबंध भाषाकारने ऐसा लिखा है—"श्रीवर्धमानस्वामी अंतिम तीर्थंकर देव सर्वज्ञ वीतराग परमभट्टारकके निर्वाण जानेके वाद पांच श्रुतकेवली हुए, उनमें अंतके श्रुतकेवली श्रीभद्रबाहुस्वामी हुए । वहांतक तो द्वादशांगशास्त्रके प्ररूपणसे व्यवहार निश्चयात्मक मोक्षमार्ग यथार्थ प्रवर्तता ही रहा, पीछे कालदोषसे अंगोंके ज्ञानकी व्युच्छित्ति होती गई । कितने ही मुनि शिथिलाचारी हुए उनमें श्वेतपट हुए । उनोंने शिथिलाचार पोषनेको जुदे सूत्र वनाये । उनमें शिथिलाचार पोषनेकी अनेक कथायें लिख अपना संप्रदाय दृढ किया । वह अबतक प्रसिद्ध है । और जो जिन-सूत्रकी आज्ञामें रहे, उनका आचार भी यथावत् रहा प्ररूपणा भी यथावत् रही वे दिगंवर कह लाये । उनके संप्रदायमें श्रीवर्धमानको निर्वाण ( मोक्ष ) पधानेपर छहसौ तिरासी वर्ष वाद दूसरे भद्रबाहुस्वामी आचार्य हुए । उनकी परिपाटीमें कितने एक वर्ष वाद मुनि हुए, उन्होंने सिद्धांतोंकी प्रवृत्ति की । उसे लिखते हैं—

एक तो धरसेन नामा मुनि हुए, उनको आग्रायणी पूर्वके पांचवें वस्तु अधिकारके महाकर्मप्रकृति नामा चौथे प्राभृतका ज्ञान था । यह प्राभृत भूतबली और पुष्पदंत नामके दो मुनियोंको पढाया । पश्चात् उन दोनों मुनियोंने आगामी कालदोषसे बुद्धिकी मंदता जान उस प्राभृतके अनुसार षट्खंडसूत्र रच पुस्तकरूप लिखाकर उनकी प्रवृत्ति की । उसके वाद जो मुनि हुए उन्होंने उन्हीं सूत्रोंको पढकर उनकी टीका विस्तार रूप कर धवल, महाधवल, जयधवल आदि सिद्धांत रचे । उनको पढकर श्रीनेमिचंद्र आदि आचार्योंने गोंमटसार, लब्धिसार क्षपणासार आदि शास्त्रोंकी प्रवृत्ति की । यह तो प्रथम सिद्धांतकी उत्पत्ति है । इनमें तो जीव और कर्मके संयोगसे हुआ जो आत्माका संसार पर्याय उसका विस्तार गुणस्थान मार्गणारूप संक्षेपकर वर्णन है । यह तो पर्यायार्थिक नयको प्रधानकर कथन है । इसी नयको अशुद्धद्रव्यार्थिक भी कहते हैं तथा अध्यात्मभाषाकर अशुद्धनिश्चय व व्यवहार कहते हैं ।

दूसरे गुणधर नामा मुनि हुए । उनको ज्ञानप्रवादपूर्वके दशम वस्तुके तीसरे प्राभृतका ज्ञान था । उस प्राभृतको नागहस्ती नामा मुनिने पढा । उन दोनों मुनियोंसे यतिनायक नामा मुनिने उस प्राभृतको पढ उसकी चूर्णिका रूप छह हजार सूत्रोंका

शास्त्र रचा । उसकी टीका समुद्धरण नामा मुनिने बारह हजार प्रमाण रची । इस तरह आचार्योंकी परंपरासे कुंदकुंदमुनि उन सिद्धांतोंके ज्ञाता हुये । ऐसें इस द्वितीय सिद्धांतकी उत्पत्ति है ॥ इसमें ज्ञानको प्रधानकर शुद्धद्रव्यार्थिकनयसे कथन है। अध्यात्मभाषाकर आत्माका ही अधिकार है। इसको शुद्धनिश्चय तथा परमार्थ कहते हैं। इसमें पर्यायार्थिकनयको गौणकर व्यवहार कह असत्यार्थ कहा है। सो जबतक पर्याय बुद्धि रहे तबतक इस जीवके संसार है। और जब शुद्धनयका उपदेश पाकर द्रव्यबुद्धि हो, अपने आत्माको अनादि अनंत एक सब परद्रव्य परभावोंके निमित्तसे हुए अपने भावोंसे भिन्न जाने, अपने शुद्धस्वरूपका अनुभवकर शुद्धोपयोगमें लीन हो तब कर्मका अभाव करके निर्वाणको पाता है। इस प्रकार इस द्वितीय शुद्धनयके उपदेशके पंचास्तिकाय, प्रवचनसार, समयसार, परमात्मप्रकाश आदि शास्त्र प्रवर्ते हैं। उनमें यह समय प्राभृत ( सार ) नामा शास्त्र है, वह श्रीकुंदकुंदाचार्यकृत प्राकृतभाषामय गाथाबद्ध है। उसकी आत्मख्यातिनामा संस्कृतटीका अमृतचंद्र आचार्यने की है, सो काल दोषसे जीवोंकी बुद्धि मंद होती जाती है उसके निमित्तसे प्राकृत संस्कृतके अभ्यास करनेवाले विरले रह गये हैं। और गुरुओंकी परंपराका उपदेश भी विरला होगया, इस लिये मैंने अपनी बुद्धिके अनुसार ग्रंथोंका अभ्यासकर इस ग्रंथकी देशभाषामय वचनिका करनेका प्रारंभ किया है। जो भव्यजीव बाचेंगे पढेंगे सुनेंगे उसका तात्पर्य धारेंगे उनके मिथ्यात्वका अभाव होजायगा, सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होगी। ऐसा अभिप्राय है कुछ पंडिताईका तथा मानलोभ आदिका अभिप्राय नहीं है। इसमें कही बुद्धिकी मंदतासे तथा प्रमादसे हीनाधिक अर्थ लिखूं तो बुद्धिके धारक जनो! मूलग्रंथ देख शुद्ध कर बांचना, हास्य नहीं करना, क्योंकि सत्पुरुषोंका स्वभाव गुणग्रहण करनेका ही है। यह मेरी परोक्ष प्रार्थना है ॥

यहां कोई कहे कि "इस समयसारग्रंथकी तुम वचनिका करते हो, यह अध्यात्म ग्रंथ है इसमें शुद्धनयका कथन है, अशुद्धनय व्यवहारनय है उसको गौणकर असत्यार्थ कहा है। वहांपर व्यवहार चारित्रको और उसके फल पुण्यबंधको अत्यंत निषेध किया है। मुनिव्रत भी पाले उसके भी मोक्षमार्ग नहीं है ऐसा कहा है। सो ऐसे ग्रंथ तो प्राकृत संस्कृत ही चाहिये। इनकी वचनिका होनेपर सभी प्राणी वांचेगे। तब व्यवहार चारित्रको बिष्प्रयोजन जानेंगे, अरुचि आनेसे अंगीकार नहीं करेंगे तथा पहले कुछ अंगीकार किया है उससे भी भ्रष्ट होके स्वच्छंद हुए प्रमादी हो जायंगे। श्रद्धानका विपर्यय होगा यह बड़ा दोष आयेगा। यह ग्रंथ तो—जो पहले मुनि हुए हों, दृढ चारित्र पालते हों, शुद्ध आत्मस्वरूपके सन्मुख न हों और व्यवहारमात्रसे ही सिद्धि होनेका आशय हो उनको शुद्धात्माके सन्मुख करनेके लिये है, उन्हीके सुननेका है। इसलिये देशभाषामय वचनिका करना ठीक नहीं है"? उसका उत्तर कहते हैं—यह बात तो सच है कि इसमें शुद्धनयका ही

कथन है परंतु जहां जहां अशुद्धनयरूप व्यवहारनयका गौणतासे कथन है वहा आचार्य ऐसाभी कहते आये हैं कि पहिली अवस्थामें यह व्यवहारनय हस्तावलंबरूप है अर्थात् ऊपर चढनेको पैड़ीरूप है इसलिये कथंचित् कार्यकारी है। इसको गौण करनेसे ऐसा मत जानना कि आचार्य व्यवहारको सर्वथा ही छुड़ाते हैं, आचार्य तो ऊपर चढनेके लिये नीचली पैडी छुड़ाते हैं। जब अपने स्वरूपकी प्राप्ति होजायगी तब तो शुद्ध अशुद्ध दोनोंही नयोंका आलंबन छूट जायगा । नयका आलंबन तो साधक अवस्थामें है। ऐसें ग्रंथमें जहां जहां कथन है उसको यथार्थ समझनेसे श्रद्धानका विपर्यय नहीं होगा। जो यथार्थ समझेंगे उनके व्यवहार चारित्रसे अरुचि नही होगी। और जिनकी होनहार ( भवितव्य ) ही खोटी है वे तो शुद्धनय सुनें अथवा अशुद्धनय सुनें विपरीत ही समझेंगे। उनको तो सब ही उपदेश निष्फल है।

यहां तीन प्रयोजन मनमें विचारके प्रारंभ किया है। प्रथम तो अज्ञमति वेदांती तथा सांख्यमती आत्माको सर्वथा एकांतपक्षसे शुद्ध नित्य अभेदरूप एक ऐसे विशेषणोंकर कहते हैं, और ऐसा कहते हैं कि जैनी कर्मवादी हैं इनके आत्माकी कथनी नहीं है। आत्मज्ञानके विना वृथा कर्मका क्लेश करते हैं आत्माको विना जाने मोक्ष नहीं हो सकती। जो कर्ममें ही लीन हैं उनके संसारका दुःख कैसे मिट सकता है? । तथा ईश्वरवादी नैयायिक कहते हैं कि ईश्वर सदा शुद्ध है नित्य है सब कार्योंके प्रति एक निमित्त कारण है उसके विना जाने व उसको भक्तिभावसे विना ध्याये संसारी जीवकी मोक्ष नही, ईश्वरका शुद्ध ध्यानकर उसीसे लय लगाये तभी मोक्ष हो सकती है, जैनी ईश्वरको तो मानते ही नही हैं जीवको ही मानते हैं सो जीव तो अज्ञानी है असमर्थ है आप ही अहंकारसे ग्रस्त है सो अहकारको छोडके ईश्वरका ध्यावना जैनियोंके नही है इसलिये इनके मोक्ष ही नहीं इत्यादिक कहते हैं। सो लौकिकजन उनके मतके हैं उनमें यह प्रसिद्धि कर रक्खी है। वे जिनमतकी स्याद्वादकथनीको तो समझे ही नहीं हैं परंतु प्रसिद्ध व्यवहार देख निषेध करते हैं। उनका निषेध (खंडन ) शुद्धनयकी कथनीके प्रगट हुए विना नही हो सकता । यदि यह कथनी प्रगट न हो तो भोले जीव अन्यमतियोंका कथन सुनें तब भ्रम उत्पन्न होजाय श्रद्धानसे चिगजांय इस लिये यह कथन प्रगट किया है इसके प्रगट होनेसे श्रद्धानसे नहीं चिग सकते। एक तो यह प्रयोजन है।

दूसरा यह है—कि इस ग्रंथकी वचनिका पहले भी हुई है उसके अनुसार बनारसीदास कविवरने कलशोंके कवित्त भाषामें बनाये हैं वे स्वमत परमतमें प्रसिद्ध हुए हैं परतु उनमें सामान्य अर्थ ही लोक समझते हैं विशेष समझे विना किसीके पक्षपात भी हो जाता है। तथा उन कवित्तोंको अन्यमती पढकर अपने मतके अर्थमें मिला लेते हैं। सो विशेष अर्थ समझे विना यथार्थ होता नहीं भ्रम मिटता नहीं । इसलिये इस वच-

निकामें कहीं कहीं नयविभागका अर्थ स्पष्ट ( खुलासा ) किया गया है इससे भ्रम न रहे ॥ तथा तीसरा प्रयोजन यह है कि कालदोषसे बुद्धिकी मंदतासे प्राकृतसंस्कृतके पढनेवाले तो विरले हैं उनमें भी स्वपरमतका विभाग ( भेद ) समझ यथार्थ तत्त्वके अर्थको समझने वाले थोड़े हैं। और जैनग्रंथोंकी गुरु आम्नाय कम रह गई है स्याद्वादके मर्मकी बात कहनेवाले गुरुओंकी व्युच्छित्ति ( हीनता ) दीखती है। इस कारण शुद्ध-नयका मर्म स्याद्वादविद्याको समझकर समझे तभी यथार्थ तत्त्वज्ञान हो सकता है। अत एव इस ग्रंथकी वचनिका विशेष अर्थरूप हो तो सभी वाचैं पढैं तथा पहली वच-निकाके सामान्य अर्थमें कुछ भ्रम हुआ हो वह मिट जाय इस शास्त्रका यथार्थ ज्ञान हो जाय तो अर्थमें विपर्यय नहीं हो सकेगा। ऐसें तीन प्रयोजन मनमें धारण कर वच-निकाका प्रारंभ किया गया है।

एक प्रयोजन यह भी है कि जैनमतमें मोक्षमार्गके वर्णनमें पहले सम्यग्दर्शन मुख्य (प्रधान ) कहा गया है सो व्यवहार नयकर तो सम्यग्दर्शन भेदरूप अन्यग्रंथोंमें अनेक प्रकार कहा है वह प्रसिद्ध ही है। परंतु इस ग्रंथमें शुद्धनयका विषय जो शुद्ध-आत्मा उसीके श्रद्धानको सम्यग्दर्शन एक ही प्रकार नियमसे कहा गया है। सो लोकमें यह कथन बहुधा प्रसिद्ध नहीं है इसलिये व्यवहारको लोक समझते हैं। पहले लोकोंके अशुभ व्यवहार था उसको निषेधकर व्यवहारनय शुभमें प्रवर्ताती है सो लोक अशुभकी पक्षको छोड़ शुभमें प्रवर्तते हैं। कदाचित् शुभका ही पक्ष पकड़ इसीका एकांत किया जाय तो पहले अशुभकी पक्षका एकांत था अब शुभका एकांत हुआ, इसीको मोक्षमार्ग माना तब मिथ्यात्व ही दृढ हुआ। इसलिये शुभकी पक्ष छुड़ानेको शुद्धनयके आलंब-नका उपदेश है। इसीको निश्चयनय कह सत्यार्थ कहा है, अशुद्धनयको व्यवहार कह असत्यार्थ कहा है। क्योंकि व्यवहार शुभाशुभरूप है बंधका कारण है, इसमें तो प्राणी अनादिकालसे ही प्रवर्त रहा है शुद्धनयरूप कभी हुआ नहीं, इसलिये इसका उपदेश सुन इसमें लीन होके व्यवहारका आलंबन छोड़े तब बंधका अभाव करसकता है। तथा स्वरूपकी प्राप्ति होनेके बाद शुद्ध अशुद्ध दोनोंही नयोंका आलंबन नहीं रहता। नयका आलंबन तो साधक अवस्थामें ही प्रयोजनवान है। सो इस ग्रंथमें ऐसा वर्णन है। इस-लिये इसको खुलासाकर स्पष्ट अर्थ वचनिकारूप लिखा जाय तो सर्वथा एकांत की पक्ष मिट जाय, स्याद्वादका मर्म यथार्थ समझे, यथार्थ श्रद्धान होवे तब मिथ्यात्वका नाश हो, यह भी वचनिका बनानेका प्रयोजन है। तथा ऐसा भी जानना कि स्वरूपकी प्राप्ति दो प्रकारसे होती है, प्रथम तो यथार्थ ज्ञान होकर श्रद्धानरूप सम्यग्दर्शन होना सो यह तो अविरतसम्यग्दृष्टि चतुर्थगुणस्थानवालेके भी होता है वहां बाह्य व्यवहार तो अविरतरूप ही है वहां व्यवहारका आलंबन है ही, और अंतरंग सब नयोंके पक्षपातरहित अनेकांत तत्त्वार्थकी श्रद्धा होती है। जब संयम धार प्रमत्ताप्रमत्तगुणस्थानवर्ती मुनि होय

जबतक साक्षात् शुद्धोपयोगकी प्राप्ति न होय श्रेणी न चढे तबतक तो शुभरूप व्यवहारका भी बाह्य आलंबन रहता है। तथा दूसरा साक्षात् शुद्धोपयोगरूप वीतराग चारित्रका होना है वह अनुभवमें शुद्धोपयोगकी साक्षात् प्राप्ति है उसमें व्यवहारका भी आलंबन नहीं है और शुद्धनयका भी आलंबन नहीं, क्योंकि आप साक्षात् शुद्धोपयोगरूप हुआ तब नयका आलंबन कैसा? । नयका आलंबन तो जबतक राग अंश था तबतक ही था। इस तरह अपने स्वरूपकी प्राप्तिके होनेबाद पहले तो श्रद्धामें नयपक्ष मिट जाता है पीछे साक्षात् वीतराग होय तब चारित्रका पक्षपात मिटता है। ऐसा नहीं है कि, साक्षात् वीतराग तो हुआ नहीं और शुभ व्यवहारको छोड़ स्वच्छंद प्रमादी हो प्रवर्ते। ऐसा हो तो नयविभागमें समझा ही नहीं उलटा मिथ्यात्व ही दृढ किया। इस प्रकार मंद बुद्धियोंके भी यथार्थ ज्ञान होनेका प्रयोजन जान इस ग्रंथकी भाषावचनिकाका प्रारंभ किया गया है ऐसा जानना ॥"

भाषाकारकी भूमिकासे यह तो सिद्ध ही है कि इसके मूलकर्ता श्रीकुंदकुंदाचार्य हैं। वे पट्टावलियोंके अनुसार वि० सं० ४९ में हुए हैं। इस ग्रंथकी दो संस्कृत टीकायें और एक भाषाटीका इसतरह तीन टीकायें मिलतीं हैं उनमेंसे एक आत्मख्याति नामकी संस्कृत टीका अमृतचंद्राचार्यकृत है, दूसरी तात्पर्यवृत्ति संस्कृत टीका जयसेनाचार्यकी है, तीसरी भाषाटीका पं० जयचंद्रजीकृत है वह आजकलकी प्रचलित भाषामें अन्वय सहित परिवर्तित कीगई है। पहले जैपुरी भाषामें छपीथी। इन तीनों टीकाओंका सर्व साधारणमें प्रचार होनेके लिये मूल्य भी लागतके लग भग ४) चार रुपये जिल्द सहित रक्खा गया है और गाथासूची विषयसूची भी साथमें लगादी गई है जिससे कि पाठकोंको सुभीता हो। इसका उद्धार **श्रीरायचंद्रजीद्वारा** स्थापित परमश्रुतप्रभावक मंडलकी तरफसे हुआ है अतः उनकार्य कर्ताओंको कोटिशः धन्यवाद देता हूं। तथा श्रीमान् सेठ **भैरूंदानजी** लाडनूं निवासीने जो ५० पचास रुपये इसकी सहायतार्थ भेजे हैं इसलिये उनको भी शतशः धन्यवाद है। अंतमें यह प्रार्थना है कि यदि प्रमादसे, दृष्टिदोषसे कहींपर अशुद्धियां रह गई हों तो पाठकगण मेरे ऊपर क्षमा करके शुद्ध करते हुए पढें क्योंकि अल्पबुद्धिसे अशुद्धियोंका रहजाना संभव है। इसतरह धन्यवादपूर्वक प्रार्थना करता हुआ इस प्रस्तावनाको समाप्त करता हूं। अलं विज्ञेषु।

जैनग्रंथउद्धारककार्यालय
खत्तरगली हौदावाडी
पो० गिरगांव—बंबई.
माघवदि ६ वी० सं० २४४५

जैनसमाजका सेवक—
**पं० मनोहरलाल**
पाढम ( मैनपुरी ) निवासी

—॥ इति प्रस्तावना ॥—

# अथ समयसारस्य विषयानुक्रमणिका

इति विषयानुक्रमणिका



श्रीपरमात्मने नमः ।

श्रीमत्कुन्दकुन्दाचार्यविरचितः ।

# समयसारः ।



(टीकात्रयसहितः)

## श्रीमदमृतचन्द्रसूरिकृता आत्मख्यातिः ।

नमः समयसाराय स्वानुभूत्या चकासते ।
चित्स्वभावाय भावाय सर्वभावांतरच्छिदे ॥ १ ॥

---

## श्रीजयसेनाचार्यकृततात्पर्यवृत्तिः ।

वीतरागं जिनं नत्वा ज्ञानानंदैकसंपदम् ।
वक्ष्ये समयसारस्य वृत्तिं तात्पर्यसंज्ञिकाम् ॥ १ ॥

अथ शुद्धपरमात्मतत्त्वप्रतिपादनमुख्यत्वेन विस्तररुचिशिष्यप्रतिबोधनार्थं श्रीकुंदकुंदाचार्यदेव-

---

## पण्डित श्रीजयचंद्रकृत आत्मख्यातिवचनिका भाषाटीका ।

दोहा—श्रीपरमातमकूं प्रणमि, सारद सुगुरु मनाय ।
समयसार शासन करूं, देशवचनमय भाय ॥ १ ॥
शब्दब्रह्मपरब्रह्मके, वाचकवाच्यनियोग ।
मंगलरूप प्रसिद्ध है, नमों धर्म धन भोग ॥ २ ॥
नयनय लहइ सार शुभवार, पयपय दहइ मार दुखकार ।
लय लय गहइ पार भवधार, जय जय समयसार अविकार ॥ ३ ॥
शब्द अर्थ अरु ज्ञान समयत्रय आगम गाये
मतसिद्धांतरुकालभेदत्रय नाम वताये ।
इनहिं आदि शुभ अर्थसमयवचके सुनिये बहु
अर्थ समयमें जीव नाम है सार सुनहु सहु

अनंतधर्मणस्तत्त्वं पश्यंती प्रत्यगात्मनः ।
अनेकांतमयीमूर्तिर्नित्यमेव प्रकाशताम् ॥ २ ॥

---

निर्मिते समयसारप्राभृतग्रंथे अधिकारशुद्धिपूर्वकत्वेन पातनिकासहितव्याख्यानं क्रियते । तत्रादौ "वंदित्तु सव्वसिद्धे" इति नमस्कारगाथामादिं कृत्वा सूत्रपाठक्रमेण प्रथमस्थले स्वतंत्रगाथाषट्कं भवति । तदनतरं द्वितीयस्थले भेदाभेदरत्नत्रयप्रतिपादनरूपेण 'ववहारेणुवदिस्सदि'इत्यादि गाथा-

---

तातें जु सार विनकर्ममल शुद्ध जीव शुध नय कहै ।
इस ग्रंथ मांहि कथनी सवै समयसार बुधजन गहै ॥ ४ ॥
नामादिक छह ग्रंथमुख, तामे मंगलसार ।
विघन हरन नास्तिक हरन, शिष्टाचार उचार ॥ ५ ॥
समयसार जिनराज है, स्यादवाद जिनवैन ।
मुद्रा जिन निरग्रंथता, नमूं करै सव चैन ॥ ६ ॥

इसतरह मंगलपूर्वक प्रतिज्ञाकर श्रीकुंदकुंद नामा आचार्यकृत गाथावंध समयप्राभृत ग्रंथकी जो संस्कृतटीका श्रीअमृतचंद्र आचार्यकृत आत्मख्याति नामा है उसकी देश भाषामय वचनिका लिखते ( प्रारंभ करते ) है ॥ अब संस्कृत टीकाकार श्रीमान् अमृतचंद्र नामा आचार्य ग्रंथकी आदिमें मंगलकेलिये इष्टदेवको नमस्कार करते हैं–"नमः"इत्यादि । इसका अर्थ–'समय' अर्थात् जीव नामा पदार्थ उसमें 'सार' जो द्रव्यकर्म, भावकर्म, नोकर्म रहित शुद्ध आत्मा उसके लिये मेरा नमस्कार हो । कैसा है वह ? । 'भावाय' अर्थात् शुद्ध सत्तास्वरूप वस्तु है । इस विशेषणपदसे सर्वथा अभाववादी नास्तिकोंका मत खंडित हुआ । फिर कैसा है ? 'चित्स्वभावाय'–जिसका स्वभाव चेतनागुणरूप है । इस विशेषणसे गुण गुणीका सर्वथा भेद माननेवाले नैयायिकका निषेध हुआ । फिर कैसा है ? 'स्वानुभूत्या चकासते'–अपनी ही अनुभवनरूप क्रियासे प्रकाश करता है अर्थात् अपनेको अपनेकर ही जानता है, प्रगट करता है । इस विशेपणसे आत्माको तथा ज्ञानको सर्वथा परोक्ष ही माननेवाले जैमिनीय–भट्ट–प्रभाकर भेदवाले मीमांसकोंका व्यवच्छेद हुआ । तथा ज्ञान अन्यज्ञानकर जाना जाता है आप अपनेको नहीं जानता ऐसा माननेवाले नैयायिकोंका प्रतिषेध होता है । फिर कैसा है ? 'सर्वभावांतरच्छिदे' जो अपनेसे अन्य सब जीव अजीव चराचर पदार्थ उनको सब क्षेत्रकालसंबंधी सब विशेषणोंकर सहित एक ही समय जाननेवाला है । इस विशेषणसे सर्वज्ञका अभाव माननेवाले मीमांसक आदिका निराकरण है ॥ इसतरहके विशेपणोंकर ( गुणोंकर ) अपना इष्टदेव सिद्धकर नमस्कार किया है । **भावार्थ**–यहां मंगलकेलिये शुद्ध आत्माको नम-

---

१ इससे आगेका "तहा इसग्रंथ" इत्यादि पाठ प्रस्तावना और विषयसूचीमें लिखा जाना आवश्यक समझ छोड़दिया है, पाठकगण प्रस्तावना और विषयसूचीमें उक्त पाठको देख लें ।

परपरिणतिहेतोर्मोहनाम्नोऽनुभावा-
दविरतमनुभाव्यव्याप्तिकल्माषितायाः ।
मम परमविशुद्धिः शुद्धचिन्मात्रमूर्ते-
र्भवतु समयसारव्याख्ययैवानुभूतेः ॥ ३ ॥

---

द्वयम् । अथ तृतीयस्थले निश्चयव्यवहारश्रुतकेवलिव्याख्यानमुख्यत्वेन 'जो हि सुदेण' इत्यादि सूत्रद्वयं । अतःपरं चतुर्थस्थले भेदाभेदरत्नत्रयभावनार्थं तथैव भावनाफलप्रतिपादनार्थं च 'णाणम्हि भावणा'इत्यादि सूत्रद्वयं । तदनंतरं पंचमस्थले निश्चयव्यवहारनयद्वयव्याख्यानरूपेण 'ववहारो

---

स्कार किया है । यदि कोई ऐसा प्रश्न करे कि इष्टदेवका नाम लेकर नमस्कार क्यों नहीं किया ? उसका समाधान इसप्रकार है–यह अध्यात्मग्रंथ है, इसलिये इष्टदेवका सामान्य स्वरूप सर्व कर्मरहित सर्वज्ञ वीतराग शुद्ध आत्मा ही है, इसलिये समयसार कहनेसे इष्टदेव आगया । एक ही नाम लेनेमें अन्यमतवादी मतपक्षका विवाद करते हैं उन सबका निराकरण इन कहेहुए विशेषणोंसे बतलाया गया है । अन्यवादी अपने इष्टदेवका नाम लेते हैं उसमें इष्ट शब्दका अर्थ नहीं घटता बाधायें आती है, और स्याद्वादी जैनियोंके सर्वज्ञ वीतराग शुद्ध आत्मा इष्ट है उसके नाम कथंचित् सभी सत्यार्थ संभवते है । इष्टदेवको परमात्मा कहो, परमज्योति कहो, परमेश्वर, शिव, निरंजन, निष्कलंक, अक्षय, अव्यय, शुद्ध, बुद्ध, अविनाशी, अनुपम, अच्छेद्य, अभेद्य, परमपुरुष, निराबाध, सिद्ध, सत्यात्मा, चिदानंद, सर्वज्ञ, वीतराग, अर्हत्, जिन, आप्त, भगवान्, समयसार–इत्यादि हजारों नामोंसे कहो कुछ विरोध नहीं । परंतु सर्वथा एकात वादियोंके यहां भिन्न नाममें विरोध है । इसलिये अर्थ यथार्थ समझना चाहिये । "प्रगटै निज अनुभव करै, सत्ता चेतनरूप । सब ग्याता लखिके नमौं समयसार सब भूप ॥" ॥ १ ॥ आगे सरस्वतीको नमस्कार करते हैं–"अनंत"इत्यादि । **अर्थ**–जिसमें अनेक अंत–धर्म हैं ऐसा जो ज्ञान तथा वचन उसमई मूर्ति नित्य सदा ही प्रकाशतां अर्थात् प्रकाशरूप हो । वह मूर्ति ऐसी है कि जिसमें अनंत धर्म हैं ऐसा और प्रत्यक्–परद्रव्योंसे, परद्रव्यके गुणपर्यायोंसे भिन्न तथा परद्रव्यके निमित्तसे हुए अपने विकारोंसे कथंचित् भिन्न एकाकार ऐसा जो आत्मा उसके तत्त्वको अर्थात् असाधारण सजातीय विजातीय द्रव्योंसे विलक्षण निजस्वरूपको पश्यंती–अवलोकन करती ( देखती ) है । **भावार्थ**—यहां सरस्वतीकी मूर्तिको आशीर्वचनरूप नमस्कार किया है । जो लौकिकमें सरस्वतीकी मूर्ति प्रसिद्ध है वह यथार्थ नहीं है इसलिये उसका यथार्थ वर्णन किया है । जो सम्यग्ज्ञान है वह सरस्वतीकी सत्यार्थ मूर्ति है । उसमें भी संपूर्ण ज्ञान तो केवलज्ञान है कि जिसमें सब पदार्थ प्रत्यक्ष भासते हैं वही अनंत धर्मोंसहित आत्मतत्त्वको प्रत्यक्ष देखता है । और उसीके अनुसार श्रुतज्ञान है वह परोक्ष देखता है इसलिये यह भी उसीकी मूर्ति है । तथा द्रव्यश्रुत वचन-

अथ सूत्रावतारः—

**वंदित्तु सव्वसिद्धे धुवमचलमणोवमं गइं पत्ते ।**
**वोच्छामि समयपाहुडमिणमो सुयकेवलीभणियं ॥ १ ॥**

वंदित्वा सर्वसिद्धान् ध्रुवामचलामनौपम्यां गतिं प्राप्तान् ।
वक्ष्यामि समयप्राभृतमिदं अहो श्रुतकेवलिभणितम् ॥ १ ॥

---

भूदत्थो'इत्यादिसूत्रद्वयं । एवं चतुर्दशगाथाभिः स्थलपंचकेन समयसारपीठिकाव्याख्याने समुदायपातनिका । तद्यथा । अथ प्रथमतस्तावद्गाथायाः पूर्वार्धेन मंगलार्थमिष्टदेवतानमस्कारमुत्तरार्धेन तु समयसारव्याख्यानं करोमीत्यभिप्रायं मनसि धृत्वा सूत्रमिदं प्रतिपादयति;—"वंदित्तु"मित्यादि पदखंडनारूपेण व्याख्यानं क्रियते । **वंदित्तु** निश्चयनयेन स्वस्मिन्नेवाराध्याराधकभावरूपेण

---

रूप है सो यह भी उसीकी मूर्ति है क्योंकि वचनों द्वारा अनेक धर्मवाले आत्माको यह बतलाती है। इसतरह सब पदार्थोंके तत्त्वको जतानेवाली ज्ञानरूप तथा वचनरूप अनेकांतमयी सरस्वतीकी मूर्ति है। इसीकारण सरस्वतीके नाम 'वाणी, भारती, शारदा, वाग्देवी' इत्यादि बहुतसे कहे जाते हैं। यह अनंत धर्मोंको स्यात्पदसे एक धर्मीमें अविरोधरूप साधती है इसलिये सत्यार्थ है। अन्यवादी कितने ही सरस्वतीकी मूर्ति अन्यथा स्थापन करते हैं वह पदार्थको सत्यार्थ कहनेवाली नहीं है। यदि कोई यहां पूछे कि आत्माका जो अनंतधर्मा विशेषण दिया है उसमें अनंत धर्म कौन कौन है? उसका उत्तर कहते हैं—जो वस्तुमें सत्पना, वस्तुपना, प्रमेयपना, प्रदेशपना, चेतनपना, अचेतनपना, मूर्तीकपना, अमूर्तीकपना इत्यादि धर्म तो गुण है और उन गुणोंका तीनों कालोंमें समय समयवर्ती परिणमन होना पर्याय हैं, वे अनंत हैं। तथा एकपना, अनेकपना, नित्यपना, अनित्यपना, भेदपना, अभेदपना, शुद्धपना, अशुद्धपना, आदि अनेक धर्म है वे सामान्यरूप तो वचनगोचर हैं और विशेषरूप वचनके अविषय है, ऐसे वे अनंत हैं सो ज्ञानगम्य हैं। ऐसा होनेपर आत्मा भी वस्तु है उसमें भी अपने धर्म अनंत है। उनमेंसे चेतनपना असाधारण है, दूसरी अचेतनद्रव्यमें नहीं है। और सजातीय जीवद्रव्य अनंत हैं उनमें भी चेतनपना है तौभी निजस्वरूपसे जुदा जुदा कहा है। क्योंकि हर एक द्रव्यके प्रदेश भेद हैं इसलिये किसीका किसीमें नहीं मिलता । यह चेतनपना अपने अनंतधर्मोंमें व्यापक है इसकारण इसीको आत्माका तत्त्व कहा है उसको यह सरस्वतीकी मूर्ति देखती है और दिखाती है। इसलिये इस सरस्वतीको आशीर्वादरूप वचन कहा है—जो सदा प्रकाशरूप रहो। इसीसे सब प्राणियोंका कल्याण होता है ऐसा जानना॥ २ ॥

आगे टीकाकार इस ग्रंथके व्याख्यान करनेके फलको चाहते हुए प्रतिज्ञा करते हैं—'पर' इत्यादि । अर्थ—श्रीमान् अमृतचंद्र आचार्य कहते हैं कि जो इस समयसार (शुद्धात्मा तथा ग्रंथ) की व्याख्या (कथनी—टीका) से ही मेरी अनुभूति—अनुभवनरूप

'वंदित्तु'इत्यादि । अथ प्रथमत एव स्वभावभावभूततया ध्रुवत्वमवलंबमानामनादिभावांतरपरपरिवृत्तिविश्रांतिवशेनाचलत्वमुपगतामखिलोपमानविलक्षणाद्भुतमाहात्म्यत्वेनाविद्यमानौपम्यामपवर्गसंज्ञिकां गतिमापन्नान् भगवतः सर्वसिद्धान् सिद्धत्वेन साध्यस्यात्मनः प्रतिच्छंदस्थानीयान् भावद्रव्यस्तवाभ्यां स्वात्मनि परात्मनि च निधायानादिनिधनश्रुतप्रकाशितत्वेन निखिलार्थसार्थसाक्षात्कारिश्रुतकेवलिप्रणीतत्वेन श्रुतकेवलिभिः स्वयमनुभवद्भिर-

---

निर्विकल्पसमाधिलक्षणेन भावनमस्कारेण, व्यवहारेण तु वचनात्मकद्रव्यनमस्कारेण वंदित्वा । कान् । **सव्वसिद्धे** स्वात्मोपलब्धिसिद्धिलक्षणसर्वसिद्धान् । किंविशिष्टान् । **पत्ते** प्राप्तान् । कां । **गदिं** सिद्धगतिं सिद्धपरिणतिं । कथंभूतां । **धुवं** टंकोत्कीर्णज्ञायकैकस्वभावत्वेन ध्रुवामविनश्वरां । **अमलं** भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्ममलरहितत्वेन शुद्धस्वभावसहितत्वेन च निर्मलां । अथवा **अचलं** इति पाठांतरे द्रव्यक्षेत्रादिपंचप्रकारसंसारभ्रमणरहितत्वेन स्वस्वरूपनिश्चलत्वेन च चलनरहितामचलां । **अणोवमं** निखिलोपमारहितत्वेन निरुपमां स्वभावसहितत्वेन अनुपमा । एवं पूर्वार्धेन नमस्कारं कृत्वा परार्धेन संबंधाभिधेयप्रयोजनसूचनार्थं प्रतिज्ञां करोति । **वोच्छामि** वक्ष्यामि । किं । **समयपाहुडं** समयप्राभृतं सम्यक् अयः बोधो यस्य स भवति समय आत्मा, अथवा सम एकीभावेनायन गमन समयः । प्राभृतं सारं सारः शुद्धावस्था समयस्यात्मनः प्राभृत समयप्राभृत, अथवा समय एव प्राभृत समयप्राभृत । **इणं** इदं प्रत्यक्षीभूत **ओ** अहो भव्याः । कथभूतं । **सुदकेवलीभणिदं** प्राकृतलक्षणबलात्केवलीशब्ददीर्घत्वं । श्रुते परमागमे

---

परिणति उसकी परमविशुद्धि—समस्त रागादि विभावपरिणति रहित उत्कृष्ट निर्मलता हो । यह मेरी परिणति ऐसी है कि परपरिणतिका कारण जो मोहनामा कर्म उसका अनुभाव–उदयरूप विपाक उससे जो अनुभाव्य—रागादिकपरिणामोंकी व्याप्ति है उसकर निरंतर कल्माषित–मैली है । और मैं ऐसा हूं कि द्रव्यदृष्टिकर शुद्ध चैतन्यमात्र मूर्ति हूं । **भावार्थ**—आचार्य कहते हैं कि शुद्धद्रव्यार्थिकनयकी दृष्टिकर तो मैं शुद्धचैतन्यमात्र मूर्ति हूं । परंतु मेरी परिणति मोहकर्मके उदयका निमित्त पाकर मैली है—रागादिस्वरूप हो रही है । इसलिये इस शुद्ध आत्माकी कथनीरूप जो यह समयसार ग्रंथ है उसकी टीका करनेका फल यह चाहता हूं कि मेरी परिणति रागादिकसे रहित होकर शुद्ध हो, मेरे शुद्धस्वरूपकी प्राप्ति हो, दूसरा कुछ भी ख्याति लाभ पूजादिक नहीं चाहता । इसप्रकार आचार्यने टीकाकरनेकी प्रतिज्ञागर्भित इसके फलकी प्रार्थना की है ॥ आगे मूलगाथासूत्रकार श्रीकुंदकुंदाचार्य ग्रंथकी आदिमे मंगलपूर्वक प्रतिज्ञा करते हैं;—आचार्य कहते हैं, मै [ **ध्रुवां** ] ध्रुव [ **अचलां** ] अचल और [ **अनौपम्यां** ] अनुपम इन तीन विशेषणोंकर युक्त [ **गतिं** ] गतीको [ **प्राप्तान्** ] प्राप्त हुए ऐसे [ **सर्वसिद्धान्** ] सब सिद्धोंको [ **वंदित्वा** ] नमस्कार कर [ **अहो** ] हे भव्यो [ **श्रुतकेवलिभणितं** ] श्रुतकेवलियोंकर कहे हुए [ **इदं** ] इस [ **समयप्राभृतं** ]

भिहितत्वेन च प्रमाणतामुपगतस्यास्य समयप्रकाशकस्य प्राभृताह्वयस्यार्हत्प्रवचनावयवस्य स्वपरयोरनादिमोहप्रहाणाय भाववाचा द्रव्यवाचा च परिभाषणमुपक्रम्यते ॥ १ ॥

---

केवलिभिः सर्वज्ञैर्भणितं श्रुतकेवलिभणितं । अथवा श्रुतकेवलिभणित गणधरदेवकथितमिति । संबंधाभिधेयप्रयोजनानि कथ्यंते—व्याख्यानं वृत्तिग्रंथः व्याख्येयं व्याख्यानतत्प्रतिपादकसूत्रमिति तयोस्संबंधो व्याख्यानव्याख्येयसंबंधः । सूत्रमभिधानं सूत्रार्थोऽभिधेयः तयोः संबंधोऽभिधानाभिधेयसंबंधः । निर्विकारस्वसंवेदनज्ञानेन शुद्धात्मपरिज्ञान प्राप्तिर्वा प्रयोजनमित्यभिप्रायः

---

समयसार नामा प्राभृतको [ **वक्ष्यामि** ] कहूंगा ॥ **टीका**—यहा अथ शब्द मंगलके अर्थको सूचन करता है और प्रथमत एव अर्थात् ग्रंथकी आदिमें सब सिद्धोंको भावद्रव्यस्तुतिकर—अपने आत्मामें और परके आत्मामें स्थापनकर इस समयनामा प्राभृतका भाववचन और द्रव्यवचनकर परिभाषण आरंभ करते हैं। इसप्रकार श्रीकुंदकुंदाचार्य कहते हैं। वे सिद्धभगवान् सिद्धनामसे साध्य जो आत्मा उसके प्रतिच्छंदके स्थान है। जिनका स्वरूप संसारी भव्यजीव चिंतवनकर—उन समान अपने स्वरूपको ध्यायकर उन्हींके समान होजाते हैं। और चारों गतियोंसे विलक्षण जो पंचमगति मोक्ष उसे पाते है। जो पंचमगति स्वभावसे उत्पन्न हुई है इसलिये ध्रुवपनेका अवलंबन करती है। इस विशेपणकर चारों गतियां परनिमित्तसे होती हैं इसलिये ध्रुव नहीं है विनाशीक है इसलिये चारों गतिओंसे पृथक्पना सिद्ध हुआ। फिर वह गति कैसी है ? अनादिकालसे अन्य (पर) भावके निमित्तसे हुआ जो परमे भ्रमण उसकी विश्रांति (अभाव) के वश अचलपनेको प्राप्त हुई है। इस विशेषणसे चारों गतियोंमें परनिमित्तसे भ्रमण होनेका व्यवच्छेद हुआ। फिर वह कैसी है ? जगतमे समस्त जो उपमायोग्य पदार्थहैं उनसे विलक्षण है—अद्भुत माहात्म्यकर जिसमे किसीकी उपमा नहीं पासकते। इस विशेपणसे चारों गतियोंमें आपसमे कथंचित् समानपना भी पाया जाता है उसका निराकरण हुआ। फिर कैसी है ? जिसका नाम अपवर्ग है। इस विशेषणसे धर्म अर्थ काम इनको त्रिवर्ग कहा जाता है इसलिये वह मोक्षगति इस वर्गमें न होनेसे अपवर्ग कही गई है। ऐसी पंचमगतिको सिद्ध भगवान प्राप्त हुए है। कैसा है समय प्राभृत ?। अनादिनिधन परमागम शब्द—ब्रह्मकर प्रकाशितपना होनेसे तथा सब पदार्थोंके समूहके साक्षात् करनेवाले केवली भगवान सर्वज्ञकर प्रणीतपना होनेसे और केवलियोंके निकटवर्ती साक्षात् सुननेवाले आप अनुभव करनेवाले ऐसे श्रुतकेवली गणधर देवोंकर कहे जानेसे प्रमाणपनेको प्राप्त हुआ है। अन्यथा—अन्यवादियोंके आगमकी तरह छद्मस्थ (अल्पज्ञानी) का ही कल्पना किया हुआ नहीं है जिससे कि अप्रमाण हो। तथा समय अर्थात् सर्व पदार्थ अथवा जीव पदार्थ उसका प्रकाशक है। और अरहंत भगवानके परमागमका अवयव (अंश) है। ऐसे समयप्राभृतका, अनादिकालसे उत्पन्न हुए अपने और परके मोह अज्ञान मि-

तत्र तावत्समय एवाभिधीयते;—

**जीवो चरित्तदंसणणाणट्ठिउ तं हि ससमयं जाण।**
**पुग्गलकम्मपदेसट्ठियं च तं जाण परसमयं ॥ २ ॥**

जीवः चरित्रदर्शनज्ञानस्थितः तं हि स्वसमयं जानीहि।
पुद्गलकर्मप्रदेशस्थितं च तं जानीहि परसमयम् ॥ २ ॥

योयं नित्यमेव परिणामात्मनि स्वभावे अवतिष्ठमानत्वात् उत्पादव्ययध्रौव्यैक्यानुभूति-

---

॥ १ ॥ अथ गाथापूर्वार्द्धेन स्वसमयमपरार्धेन परसमयं च कथयामीत्यभिप्रायं मनसि सप्रधार्य

---

थ्यात्वके नाश होनेके लिये मैं परिभाषण ( व्याख्यान ) करूंगा ॥ **भावार्थ**—यहांपर गाथासूत्रमें आचार्यने "वक्ष्यामि" क्रिया कही है, उसका अर्थ टीकाकारने "वच परिभाषणे" धातुसे परिभाषण लेकर किया है। उसका आशय ऐसा सूचित होता है कि जो चौदहपूर्वमें ज्ञानप्रवाद नामा छठे पूर्वके बारह 'वस्तु' अधिकार हैं, उनमें भी एक एकके वीस २ प्राभृत अधिकार है, उनमे दशवें वस्तुमें समय नामा जो प्राभृत है उसका परिभाषण आचार्य करते हैं। सूत्रोंकी दश जातियां कहीं गईं हैं उनमें एक परिभाषा जाति भी है। जो अधिकारके यथास्थानमें सूचन करे वह परिभाषा कही जाती है। इस समय नामा प्राभृतके मूलसूत्रों ( शब्दों ) का ज्ञान तो पहले बड़े आचार्योंको था और उसके अर्थका ज्ञान आचार्योंकी परिपाटीके अनुसार श्रीकुंदकुंदाचार्यको था। इसलिये उन्होंने ये समयप्राभृतके परिभाषासूत्र बांधे हैं। वे उस प्राभृतके अर्थको ही सूचित करते है। ऐसा जानना। जो मंगलके लिये सिद्धोंको नमस्कार किया था और उनका 'सर्व' ऐसा विशेषण दिया, इससे वे सिद्ध अनंत हैं ऐसा अभिप्राय दिखलाया और 'शुद्ध आत्मा एक ही है' ऐसा कहनेवाले अन्यमतियोंका व्यवच्छेद किया। संसारीके शुद्ध आत्मा साध्य है वह शुद्धात्मा साक्षात् सिद्ध हैं उनको नमस्कार करना उचित ही है। किसी इष्ट देवका नाम नहीं कहा उसकी बाबत जैसा टीकाकारके मंगलपर कहा गया है वैसा यहां भी जानना। श्रुतकेवली शब्दके अर्थमें श्रुत तो अनादिनिधन प्रवाहरूप आगम कहा और केवली शब्दसे सर्वज्ञ तथा परमागमके जाननेवाले श्रुतकेवली केवली कहे, उनसे समयप्राभृतकी उत्पत्ति कही है। इससे ग्रंथकी प्रमाणता दिखलाई और अपनी बुद्धिसे कल्पित कहनेका निषेध किया। अन्यवादी छद्मस्थ (अल्पज्ञानी) अपनी बुद्धिसे पदार्थका स्वरूप किसी प्रकारसे कहकर विवाद करते हैं उनका असत्यार्थपना बतलाया। इस ग्रंथके अभिधेय संबंध प्रयोजन तो प्रगट ही हैं। अभिधेय तो शुद्ध आत्माका स्वरूप है, उसके वाचक इस ग्रंथमें शब्द हैं उनका वाच्यवाचकरूप संबंध है और शुद्धात्माके स्वरूपकी प्राप्ति होना प्रयोजन है। इसतरह प्रथम गाथासूत्रका तात्पर्यार्थ जानना ॥ १ ॥ आगे प्रथमगाथामें समयके प्राभृत कहनेकी प्रतिज्ञा की। वहां यह आकांक्षा हुई कि समय क्या है इसलिये प्रथम ही

लक्षणया सत्तयानुस्यूतश्चैतन्यस्वरूपत्वान्नित्योदितविशददृशिज्ञप्तिज्योतिरनंतधर्माधिरूढैक-धर्मित्वादुद्योतमानद्रव्यत्वः क्रमाक्रमप्रवृत्तिविचित्रभावस्वभावत्वादुत्संगितगुणपर्यायः स्वपरा-कारावभासनसमर्थत्वादुपात्तवैश्वरूप्यैकरूपः प्रतिविशिष्टावगाहगतिस्थितिवर्त्तनानिमित्तरूप-त्वाभावादसाधारणचिद्रूपतास्वभावसद्भावाच्चाकाशधर्माधर्मकालपुद्गलेभ्यो भिन्नोऽत्यंतमनंत-द्रव्यसंकरेपि स्वरूपादप्रच्यवनात् टंकोत्कीर्णचित्स्वभावो जीवो नाम पदार्थः स समयः, समयत एकत्वेन युगपज्जानाति गच्छति चेति निरुक्तेः । अयं खलु यदा सकलस्वभाव-भासनसमर्थविद्यासमुत्पादकविवेकज्योतिरुद्गमनात्समस्तपरद्रव्यात्प्रच्युत्य दृशिज्ञप्तिस्वभाव-नियतवृत्तिरूपात्मतत्त्वैकत्वगतत्वेन वर्त्तते तदा दर्शनज्ञानचारित्रस्थितत्वात्स्वमेकत्वेन युग-पज्जानन् गच्छंश्च स्वसमय इति । यदा त्वनाद्यविद्याकंदलीमूलकंदायमानमोहानुवृत्तितया दृशि-

---

सूत्रमिद निरूपयति;—'जीवो चरित्त'इत्यादि । **जीवो** शुद्धनिश्चयेन शुद्धबुद्धैकस्वभाव-निश्चयप्राणेन तथैवाशुद्धनिश्चयेन क्षायोपशमिकाशुद्धभावप्राणैरसद्भूतव्यवहारेण यथासंभवद्-व्यप्राणैश्च जीवति जीविष्यति जीवितपूर्वो वा जीवः । **चरित्तदंसणणाणट्ठिद तं हि ससमयं जाण** स च जीवश्चारित्रदर्शनज्ञानस्थितो यदा भवति तदा काले तमेव जीव हि स्फुटं स्वसमयं जानीहि । तथाहि—विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावनिजपरमात्मनि यद्रुचिरूपं सम्यग्द-र्शनं तत्रैव रागादिरहितस्वसंवेदनं ज्ञानं तथैव निश्चलानुभूतिरूपं वीतरागचारित्रमित्युक्तलक्षणेन निश्चयरत्नत्रयेण परिणतजीवपदार्थं हे शिष्य स्वसमय जानीहि । **पुग्गलकम्मुवदेसट्ठिदं च तं जाण परसमयं** पुद्गलकर्मोपदेशस्थितं च तमेव जानीहि परसमय । तद्यथा—पुद्गलकर्मो-

---

समयका स्वरूप कहते हैं;—हे भव्य जो **[ जीवः ]** जीव **[चरित्रदर्शनज्ञानस्थितः]** दर्शन ज्ञान चारित्रमें स्थित हो रहा है **[ तं ]** उसे **[ हि ]** निश्चयकर **[ स्वसमयं ]** स्वसमय **[ जानीहि ]** जान । **[ च ]** और जो जीव **[ पुद्गलकर्मप्रदेशस्थितं ]** पुद्ग-लकर्मके प्रदेशोंमें तिष्ठा हुआ है **[ तं ]** उसे **[परसमय]** परसमय **[जानीहि]** जान । **टीका**—जो यह जीव नामा पदार्थ है वो ही समय है। क्योंकि समयशब्दका ऐसा अर्थ है—'सम्' तो उपसर्ग है और 'अय गतौ' धातु है उसका गमन अर्थ भी है तथा ज्ञान अर्थ भी है, उपसर्गका अर्थ एकपना है इसलिये एककालमें ही जानना और परिणमन करना—ये दो क्रियायें जिसमे हों वह समय है । यह जीव नामा पदार्थ एक कालमें ही परिणमता भी है और जानता भी है इसलिये यही समय है । इसतरह दो क्रियायें एक कालमें जानना । वह समय नामा जीव कैसा है ? । नित्य ही परिणमनस्वभावमें रहनेसे उत्पा-दव्ययध्रौव्यकी एकतारूप अनुभूति लक्षणवाली सत्ताकर सहित है । इस विशेषणसे जीव-की सत्ता नहीं माननेवाले नास्तिक वादियोंका मत खंडित हुआ । तथा पुरुषको (जीवको) अपरिणामी माननेवाले सांख्यमतियोंका व्यवच्छेद परिणमन स्वभाव कहनेसे हुआ । नैयायिक वैशेषिकमती सत्ताको नित्य ही मानते है-तथा बौद्धमती सत्ताको क्षणिक ही

ज्ञप्तिस्वभावनियतवृत्तिरूपादात्मतत्त्वात्प्रच्युत्य परद्रव्यप्रत्ययमोहरागद्वेषादिभावैकगतत्वेन वर्त्तते तदा पुद्गलकर्मप्रदेशस्थितत्वात्परमेकत्वेन युगपज्जानन् गच्छंश्च परसमय इति प्रतीयते। एवं किल समयस्य द्वैविध्यमुद्धावति ॥ २ ॥

दयेन जनिता ये नारकाद्युपदेशव्यपदेशा. संज्ञाः पूर्वोक्तनिश्चयरत्नत्रयाभावात्तत्र यदा स्थितो भवत्ययं

मानते हैं, उन दोनोंका निराकरण उत्पादव्ययध्रौव्यरूप कहनेसे हुआ। फिर वह कैसा है? चैतन्यस्वरूपपनेसे नित्य उद्योतरूप निर्मल स्पष्ट दर्शन ज्योतिःस्वरूप है–चैतन्यका परिणमन दर्शन ज्ञानस्वरूप है। इस विशेषणसे चैतन्यको ज्ञानाकारस्वरूप नहीं माननेवाले सांख्यमतियोंका निराकरण हुआ। फिर वह कैसा है?। अनंतधर्मोंमें रहनेवाला जो एक धर्मीपना उससे जिसका द्रव्यपना प्रगट हुआ है, अनंतधर्मोंकी एकता वही द्रव्यपना है। इस विशेषणकर वस्तुको धर्मोंसे रहित माननेवाले बौद्धमतीका निषेध हुआ। फिर वह कैसा है?। क्रमरूप और अक्रमरूप प्रवृत्त हुए जो अनेकभाव उस स्वभावपनेसे जिसने गुणपर्याय अंगीकार किये हैं। पर्याय तो क्रमवर्ती हैं और गुण सहवर्ती होते हैं इसलिये सहवर्तीको अक्रमवर्ती भी कहते हैं। इस विशेषणसे पुरुषको निर्गुण माननेवाले सांख्यादिकोंका निरास हुआ। फिर कैसा है?। अपने और अन्य द्रव्योंके आकारके प्रकाशन करनेमें समर्थपना होनेसे जिसने समस्तरूपके झलकानेवाला एकरूपपना पालिया है अर्थात् जिसमें अनेक वस्तुओंका आकार झलकता है ऐसे एक ज्ञानके आकाररूप है। इस विशेपणकर ज्ञान अपनेको ही जानता है परको नहीं जानता ऐसा एकाकार माननेवालेका तथा अपनेको नहीं जानता परको जानता है ऐसे अनेकाकार ही माननेवालेका व्यवच्छेद हुआ। फिर कैसा है? जुदे जुदे जो अवगाहनगतिस्थिति हेतुपना तथा रूपीपनास्वरूप जो द्रव्योंके गुण उनके अभावसे और असाधारण चैतन्यरूपपने स्वभावके सद्भावसे आकाश धर्म अधर्म काल पुद्गल–इन पाच द्रव्योंसे भिन्न (अलग) है। इस विशेपणसे एक ब्रह्मवस्तुको ही माननेवालेका व्यवच्छेद हुआ। फिर कैसा है? अनंत अन्यद्रव्योंसे अत्यंत एकक्षेत्रावगाहरूप होनेपर भी अपने स्वरूपसे न छूटनेसे टंकोत्कीर्ण चैतन्यस्वभावरूप है। इस विशेषणसे वस्तुस्वभावका नियम बतलाया है॥ ऐसा जीवनामा पदार्थ **समय** है। जब यह सब पदार्थोंके स्वभाव प्रकाशनेमें समर्थ ऐसे केवलज्ञानके उत्पन्न करनेवाली भेदज्ञानज्योतिके उदय होनेसे सब परद्रव्योंसे छूट दर्शनज्ञानमें निश्चितप्रवृत्तिरूप आत्मतत्त्वसे एकपनेरूप लीन हो प्रवृत्ति करता है, तब दर्शन ज्ञान चारित्रमें ठहरनेसे अपने स्वरूपको एकतारूपकर एक कालमें जानता तथा परिणमता हुआ **स्वसमय** कहलाता है॥ और जब यह अनादि अविद्यारूप मूलवाले कंदके समान मोहके उदयके अनुसार प्रवृत्तिके आधीनपनेसे दर्शन ज्ञान स्वभावमें निश्चितवृत्तिरूप आत्मस्वरूपसे छूट परद्रव्यके निमित्तसे उत्पन्न मोहरागद्वेषादिभावोंमें एकता-

अथैतद्बाध्यते;—

**एयत्तणिच्छयगओ समओ सव्वत्थ सुंदरो लोए।**
**बंधकहा एयत्ते तेण विसंवादिणी होई ॥ ३ ॥**

एकत्वनिश्चयगतः समयः सर्वत्र सुंदरो लोके ।
बंधकथैकत्वे तेन विसंवादिनी भवति ॥ ३ ॥

समयशब्देनात्र सामान्येन सर्व एवार्थोऽभिधीयते। समयत एकीभावेन स्वगुणपर्यायान् गच्छतीति निरुक्तेस्ततः सर्वत्रापि धर्माधर्माकाशकालपुद्गलजीवद्रव्यात्मनि लोके ये यावंतः

---

जीवस्तदा तं जीवं परसमयं जानीहीति स्वसमयपरसमयलक्षणं ज्ञातव्यं ॥ २ ॥ अथ स्वगुणैकत्वनिश्चयगतशुद्धात्मैवोपादेयः कर्मबंधेन सहैकत्वगतो हेय इति, अथवा स्वसमय एव शुद्धात्मनः स्वरूपं न पुनः परसमय इत्यभिप्रायं मनसि धृत्वा, अथवास्य सूत्रस्यानंतरं सूत्रमिदमुचितं भवतीति निश्चित्य विवक्षितसूत्रं प्रतिपादयति;—इति पातनिकालक्षणं सर्वत्र ज्ञातव्यं । **एयत्तणिच्छयगदो** स्वकीयशुद्धगुणपर्यायपरिणतः, अभेदरत्नत्रयपरिणतो वा एकत्वनिश्चयगतः **समओ** समयशब्देनात्मा, कस्माद्धेतोः।सम्यगयते गच्छति परिणमति। कान्। स्वकीयगुणपर्यायानिति व्युत्पत्तेः । **सव्वत्थसुंदरो** सर्वत्र समीचीनः । क । **लोगे** लोके अथवा सर्वत्रैकेंद्रियाद्यवस्थासु शुद्धनिश्चयनयेन सुदर उपादेय इति । **बंधकहा** कर्मबंधजनितगुणस्था-

---

रूप लीन हो प्रवर्तता है तब पुद्गलकर्मके कार्मणस्कंधरूप प्रदेशोंमें ठहरनेसे परद्रव्यको अपनेसे एकपनाकर एक कालमे जानता तथा रागादिरूप परिणमता हुआ **परसमय** ऐसा प्रतीतिरूप किया जाता है। इसतरह इस जीवनामा पदार्थके स्वसमय परसमय ऐसे दो भेदपना प्रगट होता है ॥ **भावार्थ**—जीवनामा वस्तुको पदार्थ कहा है । वह ऐसे है कि पद तो 'जीव' ऐसे अक्षरसमूहरूप है और इस पदसे जो द्रव्यपर्यायरूप अनेकांतस्वरूपपना निश्चित किया जाय वह पदार्थ है। ऐसा पदार्थ उत्पादव्ययध्रौव्यमयी सत्तास्वरूप है। दर्शनज्ञानमयी चेतनास्वरूप है, अनंतधर्मस्वरूप द्रव्य है और द्रव्य है वह वस्तु है । गुणपर्यायवाला है, स्वपरप्रकाशकज्ञान अनेकाकाररूप एक है, आकाशादिकसे भिन्न असाधारण चैतन्यगुणस्वरूप है और अन्यद्रव्योंसे एक क्षेत्रावगाहरूप तिष्ठता है तौभी अपने स्वरूपको नहीं छोड़ता । ऐसा जीवनामा पदार्थ समय है । जब यह अपने स्वभावमें स्थित होता है तब तो स्वसमय है और परस्वभाव रागद्वेषमोहस्वरूप होके तिष्ठता है तब परसमय है । ऐसे इस जीवके दोभेदपना आता है ॥ २ ॥ आगे आचार्य कहते हैं कि समयका द्विविधपना होना ठीक नहीं है क्योंकि यह बाधा सहित है इसलिये बाधा जाता है;—[ **एकत्वनिश्चयगतः** ] एकत्वनिश्चयमें प्राप्त जो [ **समयः** ] समय है वह [ **सर्वत्र लोके** ] सब लोकमें [ **सुंदरः** ] सुंदर है [ **तेन** ] इसलिये [ **एकत्वे** ] एकत्वमें [ **बंधकथा** ] दूसरेके साथ बंधकी कथा [ **विसंवादिनी** ] निंदा कराने-

केऽप्यर्थास्ते सर्वे एव स्वकीयद्रव्यांतर्मग्नानंतस्वधर्मचक्रचुंबिनोपि परस्परमचुंबंतोत्यंतप्रत्यया-सत्तावपि नित्यमेव स्वरूपादपतंतः पररूपेणापरिणमनादविनष्टानंतव्यक्तित्वाट्टंकोत्कीर्ण इव तिष्ठंतः समस्तविरुद्धाविरुद्धकार्यहेतुतया शश्वदेव विश्वमनुगृह्णतो नियतमेकत्वनिश्चयगतत्वेनैव सौंदर्यमापद्यंते। प्रकारांतरेण सर्वसंकरादिदोषापत्तेः। एवमेकत्वे सर्वार्थानां प्रतिष्ठिते सति जीवाह्वयस्य समयस्य बंधकथाया एव विसंवादत्वापत्तिः। कुतस्तन्मूलपुद्गलकर्मप्रदेशस्थितत्वमूलपरसमयोत्पादितमेतस्य द्वैविध्यं। अतः समयस्यैकत्वमेवावतिष्ठते ॥ ३ ॥

तथैतदसुलभत्वेन विभाव्यते;—

**सुदपरिचिदाणुभूदा सव्वस्स वि कामभोगबंधकहा।**
**एयत्तस्सुवलंभो णवरि ण सुलहो विहत्तस्स ॥ ४ ॥**

---

नादिपर्यायाः। **एयत्ते** एकत्वे तन्मयत्वे या बंधकथा प्रवर्तते **तेण** तेन पूर्वोक्तजीवपदार्थेन सह सा **विसंवादिणी** विसंवादी कोर्थः[२] विसंवादिनीकथा। प्राकृतलक्षणबलात् पुल्लिंगे स्त्रीलिंगनिर्देशः। विसंवादिनी असत्या **होदि** भवति। शुद्धनिश्चयनयेन शुद्धजीवस्वरूप न भवतीत्यर्थः। ततः स्थितं स्वसमय एवात्मनः स्वरूपमिति ॥ ३ ॥ अथैकत्वपरिणतं शुद्धात्म-

---

वाली [ भवति ] है। **टीका**—यहां समयशब्दसे सामान्यकर सभी पदार्थ कहे जाते हैं क्योंकि समय शब्दका अक्षरार्थ ऐसा है कि 'समयते' अर्थात् एकीभावकर अपने गुणपर्यायोंको प्राप्त हुआ जो परिणमन करे वह समय है। इसलिये सब ही धर्म, अधर्म, आकाश, काल, पुद्गल, जीव द्रव्यस्वरूप लोकमें जो कुछ पदार्थ हैं वे सभी अपने द्रव्यमें अंतर्मग्न हुए अपने अनंत धर्मोंको चूंवते—स्पर्शते हैं तौभी आपसमें एक दूसरेको नहीं स्पर्श करते। और अत्यंत निकट एकक्षेत्रावगाहरूप तिष्ठ रहे हैं तौभी सदाकाल निश्चयकर अपने स्वरूपसे नहीं चिगते, इसीलिये विरुद्धकार्य—स्वभावसे विपरीत कार्य और अविरुद्धकार्य—स्वभावरूपकार्य इन दोनों हेतुओंसे हमेशा सब आपसमें उपकार करते हैं। परंतु निश्चयकर एकत्वनिश्चयपनेको प्राप्तहुए ही सुंदरता पाते हैं। क्योंकि जो अन्य प्रकार होजायँ तो संकर व्यतिकर आदि सभी दोष उसमें आजावें। इसतरह सब पदार्थोंके भिन्न २ एकपना सिद्ध होनेपर जीव नामा समयको बंधकी कथासे विसंवादकी आपत्ति होती है। क्योंकि बंधकथाका मूलकारण जो पुद्गलकर्मके प्रदेशोंमें तिष्ठनेरूप परसमयपना उससे उत्पन्न हुआ जीवमें परसमय स्वसमयरूप द्विविधपना आता है। इसलिये समयका एकपना होना ही सिद्ध होता है और ये ही प्रशंसा करने योग्य है ॥ **भावार्थ**—निश्चयसे सब पदार्थ अपने २ स्वभावमें ठहरते हुए शोभा पाते हैं। परंतु जीव नामा पदार्थकी अनादिकालसे पुद्गलकर्मके साथ निमित्तरूप बंधअवस्था है उससे इस जीवमें विसंवाद खड़ा होता है, इसलिये शोभा नहीं पाता। इसकारण वास्तवमें विचारा जाय तो एकपना होना ही अच्छा है उसीसे यह जीव शोभा पासकता है ॥ ३ ॥ आगे

श्रुतपरिचितानुभूता सर्वस्यापि कामभोगबंधकथा ।
एकत्वस्योपलंभः केवलं न सुलभो विभक्तस्य ॥ ४ ॥

इह सकलस्यापि जीवलोकस्य संसारचक्रक्रोडाधिरोपितस्याश्रांतमनंतद्रव्यक्षेत्रकालभवभावपरावर्तैः समुपक्रांतभ्रांतेरेकच्छत्रीकृतविश्वतया महता मोहग्रहेण गोरिव वाह्यमानस्य प्रसभोज्जृंभिततृष्णातंकत्वेन व्यक्तांतराधेरुत्तम्योत्तम्य मृगतृष्णायमानं विषयग्राममुपरुंधानस्य परस्परमाचार्यत्वमाचरतोऽनंतशः श्रुतपूर्वानंतशः परिचितपूर्वानंतशोऽनुभूतपूर्वा चैकत्वविरु-

---

स्वरूपं सुलभं न भवतीत्याख्याति–"सुदपरिचिदाणुभूदा" इत्यादि । **सुदा** श्रुता अनंतशो भवति । **परिचिदा** परिचिता सपूर्वानंतशो भवति । **अणुभूदा** अनुभूतानंतशो भवति । कस्य । **सव्वस्सवि** सर्वस्यापि जीवलोकस्य । कासौ । **कामभोगबंधकहा** कामरूपभोगाः कामभोगाः अथवा कामशब्देन स्पर्शनरसनेंद्रियं भोगशब्देन घ्राणचक्षुःश्रोत्रत्रयं तेषां कामभोगानां बंधः संबंधस्तस्य कथा । अथवा बंधशब्देन प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशबंधस्तत्फलं च नरनारकादि-

---

कहते हैं कि इस एकपनेको पा लेना ही अच्छा है,–**[ सर्वस्य अपि ]** सब ही लोकोंको **[ कामभोगबंधकथा ]** काम भोग विषयक बंधकी कथा तो **[ श्रुतपरिचितानुभूता ]** सुननेमे आगई है, परिचयमें आगई है और अनुभवमेभी आयी हुई है इसलिये सुलभ है । **[ नवरि ]** लेकिन केवल **[ विभक्तस्य ]** भिन्न आत्माका **[ एकत्वस्य उपलंभः ]** एकपना होना कभी न सुना, न परिचयमे आया और न अनुभवमें आया इसलिये **[ न सुलभः ]** एक यही सुलभ नही है ॥ **टीका**—इस समस्त जीवलोकको कामभोगविषयक कथा एकपनेकर विरुद्धता होनेसे अत्यंत विसंवाद करानेवाली है–आत्माका अत्यंत बुरा करनेवाली है तौभी अनंतवार पहले सुननेमे आई है, अनंतवार परिचयमें आई है और अनंतवार अनुभवमे भी आचुकी है । कैसा है जीवलोक ? संसाररूपी चक्रके मध्यमे स्थित है, निरंतर अनंतवार द्रव्य क्षेत्र काल भव भावरूप पलटनेकर जिसने भ्रमण किया है, समस्तलोकको एकछत्रराज्यसे वश करनेवाले बलवान मोहरूपी पिशाचसे गायकी तरह अथवा बैलकी तरह जोता गया है, जबरदस्तीसे बढी हुई तृष्णारूपी रोगके दाहपनेकर जिसके अंतरंगमें पीडा प्रगट हुई है, मृगकी तृष्णाके समान उछल २ कर इंद्रियोंके विषयोंके स्थानोंको अपने करता है । इतना ही नहीं आपसमें आचार्यपना भी करता है अर्थात् दूसरेको भी कहकर अंगीकार (स्वीकार) कराता है । इसलिये काम भोगकी कथा तो सबको सुलभ ( सुखसे प्राप्त ) है । तथा भिन्न आत्माका जो एकपना है वह सदा प्रगटपनेकर अंतरंगमे प्रकाशमान है तौभी कषायोंकर एकरूपसरीखा होरहा है इसलिये अत्यंत तिरोभाव होरहा ( ढक रहा ) है–आच्छादित है । इसकारण अपनेमे अनात्मज्ञपना होनेसे कभी अपनेको आप नहीं जाना और दूसरे आत्माके जाननेवालोंकी संगति–सेवा भी नही की । इसलिये कभी न सुननेमे

द्धत्वेनात्यंतविसंवादिन्यपि कामभोगानुबद्धा कथा । इदं तु नित्यव्यक्ततयांतःप्रकाशमानमपि कषायचक्रेण सहैकीक्रियमाणत्वादत्यंततिरोभूतं सत्स्वस्यानात्मज्ञतया परेषामात्मज्ञानामनुपासनाच्च न कदाचिदपि श्रुतपूर्वं न कदाचिदपि परिचितपूर्वं न कदाचिदप्यनुभूतपूर्वं च निर्मलविवेकालोकविविक्तं केवलमेकत्वं । अत एकत्वस्य न सुलभत्वम् ॥ ४ ॥

अथ एवैतस्य उपदर्श्यते;–

**तं एयत्तविहत्तं दाएहं अप्पणो सविहवेण ।**
**जदि दाएज्ज पमाणं चुक्किज्ज छलं ण घेतव्वं ॥ ५ ॥**

तमेकत्वविभक्तं दर्शयेहमात्मनः स्वविभवेन ।
यदि दर्शयेयं प्रमाणं स्खलितं छलं न गृहीतव्यम् ॥ ५ ॥

---

रूपं भण्यते । कामभोगबंधाना कथा कामभोगबंधकथा यतः पूर्वोक्तप्रकारेण श्रुतपरिचितानुभूता भवति ततो न दुर्लभा किन्तु सुलभैव । **एयत्तस्स** एकत्वस्य सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रैक्यपरिणतिरूपनिर्विकल्पसमाधिबलेन स्वसंवेद्यशुद्धात्मस्वरूपस्य तस्यैकत्वस्य **उवलंभो** उपलंभः प्राप्तिर्लाभ **णवरि** केवलं अथवा नवरि किंतु **ण सुलभो** नैव सुलभः। कथभूतस्यैकत्वस्य। **विभत्तस्स** विभक्तस्य रागादिरहितस्य । कथ न सुलभ इति चेत्, श्रुतपरिचितानुभूतत्वाभावादिति ॥ ४ ॥ अथ यस्मादेकत्वं सुलभं न भवति तस्मात्तदेव कथ्यते,–**तं** तत्पूर्वोक्त **एयत्तविभत्तं** एकत्वविभक्तं अभेदरत्नत्रयैकपरिणत मिथ्यात्वरागादिरहितं परमात्मस्वरूपमित्यर्थः । **दाएहं** दर्शयेहं ।

---

आया, न परिचयमे आया और न कभी अनुभवमें ही आया । कैसा है एकपना ? निर्मल भेदज्ञानरूप प्रकाशकर प्रगट देखनेमे आता है तौभी पूर्वोक्त कारणोंसे इस भिन्न आत्माका एकपना पाना दुर्लभ है ॥ **भावार्थ**—इस लोकमें सभी जीव संसाररूप चक्रपर चढे पांच परावर्तनरूप भ्रमण करते हैं । वहांपर मोहकर्मके उदयरूप पिशाचसे जोते जाते है, इसीकारणसे विषयोंकी तृष्णारूप दाहकर पीडित होते हैं उसमें भी उस दाहका इलाज ( उपाय ) इंद्रियोंके रूपादि विषयोंको जान उनपर दौड़ते हैं । और आपसमें भी विषयोंका ही उपदेश करते हैं । इसलिये काम ( विषयोंकी इच्छा ) तथा भोग ( उनका भोगना ) इन दोनोंकी कथा तो अनंतवार सुनी, परिचयमें की और अनुभवमें आई इसकारण सुलभ है । तथा सब परद्रव्योंसे भिन्न चैतन्य चमत्कारस्वरूप अपने आत्माकी कथाका आप तो स्वयमेव ज्ञान कभी हुआ नहीं और जिन्होंके हुआ उनकी सेवा कभी की नहीं इसलिये इसकी कथा ( बात ) न कभी सुनी, न परिचय की और न अनुभवमें ही आई । इसकारण इसका पाना सुलभ नहीं है, दुर्लभ है ॥ ४ ॥ अब आचार्य कहते है कि इस भिन्न आत्माका एकपना हम आत्माके पास ही दिखलाते हैं,–[ **तं** ] उस [ **एकत्वविभक्तं** ] एकत्वविभक्त आत्माको [ **अहं** ] मैं [**आत्मनः**] आत्माके [ **स्वविभवेन** ] निज विभवकर [ **दर्शये** ] दिखलाता हूं [ **यदि** ] जो मैं

इह किल सकलोद्भासिस्यात्पदमुद्रितशब्दब्रह्मोपासनजन्मा समस्तविपक्षक्षोदक्षमातिनिस्तुषयुक्त्यवलंबनजन्मा निर्मलविज्ञानघनांतर्निमग्नपरापरगुरुप्रसादीकृतशुद्धात्मतत्त्वानुशासनजन्मा अनवरतस्यंदिसुंदरानंदमुद्रितामंदसंविदात्मकस्वसंवेदनजन्मा च यः कश्चनापि ममात्मनः स्वो विभवस्तेन समस्तेनापि यमेकत्वविभक्तमात्मानं दर्शयेहमिति बद्धव्यवसायोस्मि । किंतु यदि दर्शयेयं तदा स्वयमेव स्वानुभवप्रत्यक्षेण परीक्ष्य प्रमाणीकर्त्तव्यं । यदि तु स्खलेयं तदा तु न छलग्रहणजागरूकैर्भवितव्यम् ॥ ५ ॥

---

केन । **अप्पणो सविहवेण** आत्मनः स्वकीयमिति विभवेन आगमतर्कपरमगुरूपदेशस्वसंवेदनप्रत्यक्षेणेति । **जदि दाएज्ज** यदि दर्शयेयं तदा **पमाणं** स्वसंवेदनज्ञानेन परीक्ष्य प्रमाणीकर्त्तव्यं भवद्भिः । **चुक्किज्ज** यदि च्युतो भवामि **छलं ण घित्तव्वं** तर्हि छलं न ग्राह्यं दुर्ज-

---

**[ दर्शयेयं ]** दिखलाऊं तो उसे **[ प्रमाणं ]** प्रमाण ( स्वीकार ) करना **[ स्खलितं ]** और जो कहींपर चूक ( भूल ) जाऊं तो **[ छलं ]** छल **[ न ]** नहीं **[ गृहीतव्यम् ]** ग्रहण करना । **टीका**—आचार्य कहते हैं कि जो कुछ मेरे आत्माका निजविभव है उस सबसे मैं इस एकत्व विभक्त आत्माको दिखलाऊंगा, ऐसा उद्यम किया है । कैसा है मेरे आत्माका निजविभव ? इस लोकमें प्रगट समस्त वस्तुओंको प्रकाश करनेवाला और स्यात् पदसे चिह्नित जो शब्दब्रह्म—अरहंतका परमागम उसकी उपासनाकर जिसका जन्म है । यहां 'स्यात्' इस पदका तो कथंचित् अर्थ है अर्थात् किसीप्रकारसे कहना और सामान्य धर्मसे वचनगोचर सब धर्मोंका नाम आता है तथा वचनके अगोचर जो कोई विशेषधर्म हैं उनका अनुमान कराता है । इसतरह सब वस्तुओंका प्रकाशक है । इस कारण सर्वव्यापी कहा जाता है और इसीसे अरहंतके परमागमको शब्दब्रह्म कहते हैं । उसकी उपासनाकर ज्ञानविभव उत्पन्न ( प्रगट ) हुआ है । फिर कैसा है ? समस्त जो विपक्ष—अन्यवादियोंकर ग्रहण कीगई सर्वथा एकांतरूप नयपक्ष उनके निराकरणमें समर्थ जो अतिनिस्तुष निर्बाधयुक्ति उसके अवलंबनसे जिसका जन्म है । फिर कैसा है ? निर्मलविज्ञानघन जो आत्मा उसमें अंतर्निमग्न परमगुरु सर्वज्ञ देव अपरगुरु गणधरादिकसे लेकर हमारे गुरुपर्यंत—उनकर प्रसादरूपसे दिया गया जो शुद्धात्मतत्त्वका अनुग्रहपूर्वक उपदेश, तथा पूर्वाचार्योंके अनुसार उपदेश उससे जिसका जन्म है । फिर कैसा है ? निरंतर झरता आस्वादमे आया और सुंदर जो आनंद उससे मिला हुआ जो प्रचुरसंवेदन स्वरूप स्वसंवेदन उसकर जिसका जन्म है । ऐसा जिस तिस प्रकारसे मेरे ज्ञानका विभव है उस समस्त विभवसे दिखलाता हूं । जो यह दिखलाऊं तो स्वयमेव अपने अनुभव प्रत्यक्षकर परीक्षाकर प्रमाण करना । यदि कहीं अक्षर मात्रा अलंकार युक्ति आदि प्रकरणोंमें चिग ( भूल ) जाऊं तो छल ( दोष ) ग्रहण करनेमें सावधान न होना । क्योंकि शास्त्रसमुद्रके प्रकरण बहुत हैं इसकारण यहां स्वसंवेदनरूप अर्थ

कोऽसौ शुद्ध आत्मेति चेत्;—

**णवि होदि अप्पमत्तो ण पमत्तो ज़ाणओ दु जो भावो।**
**एवं भणंति सुद्धं णाओ जो सो उ सो चेव ॥ ६ ॥**

नापि भवत्यप्रमत्तो न प्रमत्तो ज्ञायकस्तु यो भावः।
एवं भणंति शुद्धं ज्ञातो यःस तु स चैव ॥ ६ ॥

यो हि नाम स्वतःसिद्धत्वेनानादिरनंतोनित्योद्योतो विशदज्यो तिर्ज्ञायक एको भावः स संसारावस्थायामनादिबंधपर्यायानिरूपणया क्षीरोदकवत्कर्मपुद्गलैः सममेकत्वेपि द्रव्यस्वभावनिरूपणया दुरंतकषायचक्रोदयवैचित्र्यवशेन प्रवर्त्तमानानां पुण्यपापनिर्वर्त्तकानामुपात्त-

---

नवदिति ॥ ५ ॥ अथ कोयं शुद्धात्मेति पृष्ठे प्रत्युत्तरं ददाति,–**णवि होदि अप्पमत्तो ण पमत्तो** शुद्धद्रव्यार्थिकनयेन शुभाशुभपरिणमनाभावान्न भवत्यप्रमत्तः प्रमत्तश्च। प्रमत्तशब्देन मिथ्यादृष्ट्यादिप्रमत्तातानि षड्गुणस्थानानि, अप्रमत्तशब्देन पुनरप्रमत्ताद्ययोग्यंतान्यष्टगुणस्थानानि गृह्यते। स कः कर्त्ता। **जाणगो दु जो भावो** ज्ञायको ज्ञानस्वरूपो योऽसौ

---

प्रधान है। इसलिये अर्थकी परीक्षा करना ॥ **भावार्थ**—आचार्य आगमका सेवन, युक्तिका अवलंवन, परापरगुरुका उपदेश और स्वसंवेदन इन चार वातोंकर उत्पन्न हुए अपने ज्ञानके विभवसे एकत्व विभक्त शुद्ध आत्माका स्वरूप दिखलाते हैं। उसे सुननेवाले हे श्रोताओ! अपने स्वसंवेदन प्रत्यक्षकर प्रमाण करो। कहीं–किसी प्रकरणमें भूलूं तो उतना दोप ग्रहण नहीं करना। यहां अपना अनुभव प्रधान है इसीसे शुद्ध स्वरूपका निश्चय करो, ऐसा कहनेका आशय है ॥ ५ ॥ आगे ऐसा शुद्ध आत्मा कौन है कि जिसका स्वरूप जानना चाहिये? ऐसे प्रश्नका उत्तररूप गाथासूत्र कहते हैं,–**[ यः तु ]** जो **[ ज्ञायकः भावः ]** ज्ञायक भाव है वह **[ अप्रमत्तः अपि ]** अप्रमत्त भी **[ न ]** नहीं है और **[ न प्रमत्तः ]** न प्रमत्त ही है **[ एवं ]** इस तरह **[ शुद्धं ]** उसे शुद्ध **[ भणंति ]** कहते हैं **[ च यः ]** और जो **[ ज्ञातः ]** ज्ञायकभावकर जानलिया **[ सः ]** वह **[ स एव तु ]** वही है अन्य (दूसरा) कोई नहीं ॥ **टीका**—जो एक ज्ञायक भाव है वह अपने आपसे ही सिद्ध है किसीसे उत्पन्न नहीं हुआ। उस भावसे तो अनादिसत्तारूप है और कभी उस ज्योतिका विनाश नहीं होता इसलिये अनंत है, नित्य उद्योतरूप है इसकारण क्षणिक नहीं है। ऐसी स्पष्ट प्रकाशमान ज्योति है। वह संसारकी अवस्थामें अनादिबंधपर्यायकी निरूपणा ( अपेक्षा ) से कर्मरूप पुद्गलद्रव्यकर सहित दूधजलकी तरह होनेपर भी द्रव्यके स्वभावकी अपेक्षासे देखा जाय तब तो जिसका मिटना कठिन है ऐसे कषायोंके उदयकी वित्रितासे प्रवर्ते हुए जो पुण्यपापके उत्पन्न करनेवाले समस्त अनेकरूप शुभ अशुभभाव उनके स्वभावकर नहीं परिणमती। ज्ञायक भावसे जड़भावरूप नहीं होती। इसलिये प्रमत्त भी नहीं है और अप्रमत्त भी नहीं है। ये ही

वैश्वरूप्याणां शुभाशुभभावानां स्वभावेनापरिणमनात्प्रमत्तोऽप्रमत्तश्च न भवत्येष एवाशेषद्रव्यांतरभावेभ्यो भिन्नत्वेनोपास्यमानः शुद्ध इत्यभिलप्यते । न चास्य ज्ञेयनिष्ठत्वेन ज्ञाय-

---

भावः पदार्थः शुद्धात्मा । **एवं भणंति सुद्धा** - शुद्धनयावलंबिनः, तर्हि किं भणति । **णादा**

---

समस्त अन्य द्रव्योंके भावोंकर भिन्नपनेसे सेवित हुआ 'शुद्ध' ऐसा कहा जाता है । और इसको ज्ञेयाकार होनेसे ज्ञायकपना प्रसिद्ध है । जैसे दाहने योग्य जो दाह्य ईंधन उसके आकार अग्नि होती है इसलिये अग्निको दहन कहते हैं तौभी अग्नि तो अग्नि ही है, ईंधन अग्नि नहीं है । उसीतरह ज्ञेयरूप आप नहीं है, आप तो ज्ञायक ही है । इस तरह उस ज्ञेयकर किया हुआ भी इस आत्माके अशुद्धपना नहीं है क्योंकि ज्ञेयाकार अवस्थामें भी ज्ञायकभावकर जाना गया जो अपना ज्ञायकपना वही स्वरूपप्रकाशनकी--जाननेकी अवस्थामे भी ज्ञायकरूप ही है ज्ञेयरूप नहीं हुआ । क्योकि अभेदविवक्षासे कर्ता तो आप ज्ञायक और कर्म अपनेको जाना--ये दोनों एक आप ही है अन्य नहीं है । जैसे दीपक घट पटादिको प्रकाशित करता है उनके प्रकाशनेकी अवस्थामें भी दीपक ही है और वही अपनी ज्योतिरूप लौके प्रकाशनेकी अवस्थामें भी दीपक ही है कुछ दूसरा नहीं है । ऐसा जानना ॥ **भावार्थ**—अशुद्धपना परद्रव्यके संयोगसे आता है । वहां मूल द्रव्य तो अन्य द्रव्यरूप होता ही नहीं, कुछ परद्रव्यके निमित्तसे अवस्था मलिन हो जाती है । उस जगह द्रव्य दृष्टिसे तो द्रव्य जो है वो ही है और पर्याय (अवस्था) दृष्टिसे देखा जाय तब मलिन ही दीखता है । उसीतरह आत्माका स्वभाव ज्ञायकपना मात्र है और उसकी अवस्था पुद्गलकर्मके निमित्तसे रागादिरूप मलिन है वह पर्याय है । उसकी दृष्टिसे देखा जाय तब मलिन ही दीखता है और द्रव्य दृष्टिसे देखाजाय तब ज्ञायकपना तो ज्ञायकपना ही है कुछ जड़पना नहीं हुआ । यहांपर द्रव्यदृष्टिको प्रधानकर कहा है । जो प्रमत्त अप्रमत्तका भेद है वह तो परद्रव्यके संयोगजनित पर्याय है । यह अशुद्धता द्रव्यदृष्टिमें गौण है, व्यवहार है, अभूतार्थ है, असत्यार्थ है, उपचार है । द्रव्यदृष्टि शुद्ध है अभेदरूप है निश्चय है, भूतार्थ है, सत्यार्थ है, परमार्थ है । इसलिये आत्मा ज्ञायक है इसमें भेद नहीं है इसकारण प्रमत्त अप्रमत्त नहीं कहा जाता । 'ज्ञायक' ऐसा नाम भी ज्ञेयके जाननेसे कहा जाता है क्योंकि ज्ञेयका प्रतिबिंब जब झलकता है तब वैसा ही अनुभवमें आता है । सो यह भी अशुद्धपना इसके नहीं कहा जासकता क्योंकि जैसे ज्ञेय ज्ञानमें प्रतिभासित हुआ वैसे ज्ञायकका ही अनुभव करनेपर ज्ञायक ही है यह मैं जाननेवाला हूं सो मैं ही हूं दूसरा कोई नहीं है—ऐसा अपना अपने अभेदरूप अनुभव हुआ तब उस जाननेरूप क्रियाका कर्ता आप ही है और जिसको जाना सो कर्मभी आप ही है । ऐसे एक ज्ञायकपनेमात्र आप शुद्ध है—यह शुद्धनयका विषय है । अन्य परसंयोगजनित भेद हैं वे सब भेदरूप अशुद्ध द्रव्यार्थिकनयके विषय है । शुद्ध

सेवते ततस्तत्कर्म तस्य फलं न ददातीति तात्पर्यं ॥ त्यक्तं येन फलं स कर्म कुरुते नेति प्रतीमो वयं किन्त्वस्यापि कुतोऽपि किंचिदपि तत्कर्मावशेनापतेत् । तस्मिन्नापतिते त्वकंपपरमज्ञानस्वभावे स्थितो ज्ञानी किं कुरुतेऽथ किं न कुरुते कर्मेति जानाति कः ॥ १५३ ॥ सम्यग्दृष्टय एव साहसमिदं कर्तुं क्षमंते परं यद्वज्रेऽपि पतत्यमी भयचलत्त्रै-

---

गान् इति ज्ञानिजीवविषये व्यतिरेकदृष्टांतगाथा गता । एवमेव च सम्यग्दृष्टिर्जीवः पूर्वोपार्जितमुदयागतं कर्मरजः शुद्धात्मभावनोत्थवीतरागसुखानंदात्प्रच्युतो भूत्वा विषयसुखार्थं, उपादेयबुद्ध्या न सेवते ततस्तदपि कर्म न ददाति, कान्[2] विविधसुखोत्पादकान् भोगाकांक्षारूपान् शुद्धात्मभावनाविनाशकान् रागादिपरिणामानिति । अथवा द्वितीयव्याख्यानं—कोऽपि सम्यग्दृष्टिर्जीवो निर्विकल्पसमाधेरभावात्, अशक्यानुष्ठानेन विषयकषायवंचनार्थं यद्यपि व्रतशीलदानपूजादिशुभकर्मानुष्ठान करोति तथापि भोगाकांक्षारूपनिदानबंधेन तत्पुण्यकर्मानुष्ठानं न सेवते । तदपि पुण्यानुबंधिपुण्यकर्म भवांतरे तीर्थंकर—चक्रवर्ती—बलदेवाद्यभ्युदयरूपेणोदयागतमपि पूर्वभवभावितभेदविज्ञानवासनाबलेन शुद्धात्मभावनाविनाशकान् विषयसुखोत्पादकान् भोगाकांक्षानिदानरूपान् रागादिपरिणामान्न ददाति, भरतेश्वरादीनामिव । इति संज्ञानिजीवं प्रति व्यतिरेकदार्ष्टां-

---

वांछाके विना कर्म किसलिये करे ? ऐसी आशंका दूर करनेको काव्य कहते हैं— **त्यक्तं** इत्यादि । **अर्थ**—जिसने कर्मका फल तो छोड रखा हो और कर्म करता है ऐसी तो हम प्रतीतिरूप नहीं कर सकते परंतु इसमें कुछ विशेषता है जो इस ज्ञानीके भी किसी कारणसे कुछ कर्म इसके वश विना आपड़े हैं उनके आनेपर भी यह ज्ञानी निश्चल परमज्ञान स्वभावमें तिष्ठता कुछकर्म करता है या नहीं करता यह कोन जाने ? **भावार्थ**—ज्ञानीके परवश कर्म आपड़े हैं उनके होनेपर भी ज्ञानी ज्ञानसे चलायमान नहीं होता उस अवस्थामें यह ज्ञानी कर्म करता है कि नहीं यह नहीं मालूम होता यह वात कोन जान सकता है ज्ञानीकी वात ज्ञानी ही जानता है अज्ञानीकी सामर्थ्य ज्ञानीके परिणामको जाननेकी नहीं है । यहांपर ऐसा जानना कि ज्ञानी कहनेसे अविरत सम्यग्दृष्टिसे लेकर ऊपरके सभी ज्ञानी हैं । उनमेंसे अविरत सम्यग्दृष्टि, देशविरत तथा आहार विहार करनेवाले मुनियोंके वाह्यक्रिया प्रवर्तती हैं तौभी अंतरंग मिथ्यात्वके अभावसे तथा यथासंभव कषायके अभावसे वे क्रियायें उज्वल हैं । इसलिये उनकी उजलाईको वेही जानते हैं मिथ्यादृष्टि उनकी उजलाईको नहीं जानता । मिथ्यादृष्टि तो वहिरात्मा है वाहरसे ही भला बुरा मानता है, अंतरात्माकी गति मिथ्यादृष्टि क्या जानसकता है ? ॥ आगे इसी अर्थके समर्थनरूप कहते हैं कि ज्ञानीके निःशंकित नामा गुण होता है उसीकी सूचनारूप काव्य कहते हैं—**सम्यग्दृष्टयः** इत्यादि । **अर्थ**—यह साहस एक सम्यग्दृष्टि ही कर सकते हैं क्योंकि भयकर चलायमान जिसमें तीनलोक

लोक्यमुक्ताध्वनि। सर्वामेव निसर्गनिर्भयतया शंकां विहाय स्वयं जानंतः स्वमवध्यबोध-वपुषं बोधाच्च्यवंते न हि ॥ १५४ ॥" २२४।२२५।२२६।२२७ ॥

**सम्मद्दिट्ठी जीवा णिस्संका होंति णिब्भया तेण।**
**सत्तभयविप्पमुक्का जह्मा तह्मा दु णिस्संका ॥ २२८ ॥**

सम्यग्दृष्टयो जीवा निश्शंका भवंति निर्भयास्तेन।
सप्तभयविप्रमुक्ता यस्मात्तस्मात्तु निश्शंकाः ॥ २२८ ॥

येन नित्यमेव सम्यग्दृष्टयः सकलकर्मनिरभिलाषाः संतः, अत्यंतकर्मनिरपेक्षतया वर्तंते तेन नूनमेते अत्यंतनिश्शंकदारुणाध्यवसायाः संतोऽत्यंतनिर्भयाः संभाव्यंते। लोकः

---

तगाथा गता। एवं मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलज्ञानाभेदरूपपरमार्थशब्दवाच्यं साक्षान्मोक्षकारणभूतं शुद्धात्मसवित्तिलक्षण स्वसवेद्यं सवरपूर्विकाया निर्जराया उपादानकारणं पूर्व यद्व्याख्यातं परमात्मपद, तत्पद येन निर्विकारस्वसवेदनलक्षणभेदविज्ञानगुणेन विना न लभ्यते तस्यैव भेदविज्ञानगुणस्य पुनरपि विशेषव्याख्यानरूपेण चतुर्दशसूत्राणि गतानि॥२२४।२२५।२२६।२२७॥ इत ऊर्ध्वं निश्शंकाद्यष्टगुणकथनं गाथानवकपर्यंतं व्याख्यान करोति। तत्र तावत् प्रथमगा-

---

हो गया है ऐसे वज्रपातके पडनेपर भी वे अपने ज्ञानसे चलायमान नहीं होते। कैसे सम्यग्दृष्टि हैं ? कि जो स्वभावसे ही निर्भयपना होनेसे सब ही शंकाओंको छोडकर अपने आत्माको ऐसा जानते हैं कि इस आत्माका ज्ञानरूपी शरीर किसीसे भी बाधित नहीं हो सकता ऐसा जानते हुए आप ज्ञानमें प्रवृत्त होते हैं उससे च्युत नहीं होते ॥ **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टि निःशंकित गुणसहित होता है सो ऐसे वज्रपातके पडनेपर भी ( जिसके भयसे तीन लोकके जीव मार्ग छोड़ देते हैं ) वह अपने स्वरूपको निर्बाध ज्ञानशरीररूप मानता हुआ ज्ञानसे चलायमान नहीं होता ऐसी शंका नहीं रखता कि इस वज्रपातसे मेरा विनाश होजायगा। पर्यायका विनाश होवे तो ठीक ही है क्योंकि उसका विनाशीक स्वभाव ही है ॥ २२४।२२५।२२६।२२७॥

आगे इसी अर्थको गाथासे कहते हैं,—[ **सम्यग्दृष्टयः जीवाः** ] सम्यग्दृष्टि जीव [ **निःशंका भवंति** ] निःशंक होते हैं [ **तेन** ] इसीलिये [ **निर्भयाः** ] निर्भय हैं [ **यस्मात्** ] क्योंकि [ **सप्तभयविप्रमुक्ताः** ] सप्तभयकर रहित हैं [ **तस्मात्** ] इसीलिये [ **निःशंकाः** ] निःशंक है ॥ **टीका**—जिसकारण सम्यग्दृष्टि नित्य ही सब कर्मोंके फलकी अभिलाषासे रहित हुए कर्मकी अपेक्षासे सर्वथा रहित हुए वर्तते हैं इसकारण निश्चयसे अत्यंत निःशंक दारुण ( तीव्र ) निश्चयरूप दृढ आशयरूप हुए अत्यंत निर्भय हैं ऐसी संभावना की जाती है ॥ अब सात भयके कलशरूप काव्य कहते हैं उनमें इसलोक तथा परलोकके दो भयोंका एक काव्य कहते हैं—**लोक** इत्यादि। **अर्थ**—जो यह भिन्न आत्माका चैतन्यस्वरूप लोक है वह शाश्वत है एक है,

शाश्वत एक एष सकलव्यक्तो विविक्तात्मनः चिल्लोकं स्वयमेव केवलमयं यल्लोकयत्येककः। लोकोऽयं न तवापरस्तव परस्तस्यास्ति तद्भीः कुतो निश्शंकं सततं स्वयं स सहजं ज्ञानं सदा विंदति ॥ १५५ ॥ एषैकैव हि वेदना यदचलं ज्ञानं स्वयं वेद्यते निर्भेदोदितवेद्यवेदकवलादेकं सदानाकुलैः। नैवान्यागतवेदनैव हि भवेत्तद्भीः कुतो ज्ञानिनो निश्शंकः

---

थाया निजपरमात्मपदार्थभावनोत्पन्नसुखामृतरसास्वादतृप्ताः संतः सम्यग्दृष्टयः, घोरोपसर्गेऽपि सप्तभयरहितत्वेन निर्विकारस्वानुभवस्वरूपं स्वस्थभाव न त्यजन्तीति कथयति;—**सम्मादिट्ठी**

---

सब जीवोंके प्रगट है जिसको यह ज्ञानी आत्मा ही स्वयमेव एकाकी ( केवल ) अवलोकन करता है। उस अवस्थामें ज्ञानी ऐसा विचारता है कि यह चैतन्य लोक तेरा है और इससे जो अन्य लोक है वह परलोक है तेरा नहीं। ऐसा विचारते हुए उस ज्ञानीके इसलोक तथा परलोकका भय कैसे होसकता है? नहीं होता। इसकारण ज्ञानी निःशंक हुआ हमेशा अपनेको स्वाभाविक ज्ञानस्वरूप अनुभवता है ॥ **भावार्थ**—जो इस भवमें लोकोंका डर रहता है कि ये लोग न मालूम मेरा क्या विगाड़ करेंगे ऐसा तो इस लोकका भय है, और परभवमें न मालूम क्या होगा ऐसा भय रहना वह परलोकका भय है। सो ज्ञानी ऐसा जानता है कि मेरा लोक तो चैतन्यस्वरूपमात्र एक नित्य है यह सबमें प्रगट है। इस लोकके सिवाय जो अन्य है परलोक है। सो मेरा लोक तो किसीका विगाड़ा हुआ नहीं विगड़ता। ऐसे विचारता हुआ ज्ञानी अपनेको स्वाभाविक ज्ञानरूप अनुभवे तो उसके इस लोकका भय किसतरह होसकता है कभी नहीं होता ॥ अब वेदनाके भयका काव्य कहते हैं—**एषैकेव** इत्यादि। **अर्थ**—ज्ञानी पुरुषोंके यही एक वेदना है कि निराकुल होकर अपना एक ज्ञानस्वरूप आप अपने ज्ञानभावसे ही वेदा जाता है और आप ही वेदनेवाला ऐसा अभेदस्वरूप वेद्यवेदक भावके बलसे निरंतर निश्चल वेदा जाता है—अनुभव किया जाता है परंतु अन्यसे हुई वेदना ज्ञानीके नहीं है। इसलिये उस ज्ञानीके उस वेदनाका भय कैसे होसकता है? नहीं होता। इसकारण ज्ञानी निःशंक हुआ अपने स्वाभाविक ज्ञानभावको सदा ( निरंतर ) अनुभवता है ॥ **भावार्थ**—वेदना नाम सुखदुःखके भोगनेका है सो ज्ञानीके एक अपना ज्ञानमात्रस्वरूपका भोगना ही है। वह अन्यकर आई हुई को वेदना ही नहीं जानता इसलिये अन्यकर आगत वेदनाका भय नहीं है। इसकारण सदा निर्भय हुआ ज्ञानका अनुभव करता है ॥ अब अरक्षाके भयका काव्य कहते हैं—**यत्** इत्यादि। **अर्थ**—ज्ञानी ऐसा विचारता है कि सत्स्वरूप वस्तु है वह नाशको प्राप्त नहीं होती ऐसी नियमसे वस्तुकी मर्यादा है। ज्ञान भी आप सत्स्वरूप वस्तु है उसकी निश्चयकर दूसरेसे

---

१ सकलं काल व्यक्त प्रकट· सकलव्यक्त इत्यर्थः। २ एषोऽयं लोक केवलमयं चिल्लोकं लोकयतीत्यर्थः।

सततं स्वयं स सहजं ज्ञानं सदा विंदति ॥ १५६ ॥ यत्सन्नाशमुपैति यन्न नियतं व्यक्तेति वस्तुस्थितिर्ज्ञान सत्स्वयमेव तत्किल ततस्त्रातं किमस्यापरैः । अस्यात्राणमतो न किंचन भवेत्तद्भीः कुतो ज्ञानिनो निःशंकः सततं स्वयं स सहजं ज्ञानं सदा विंदति ॥ १५७ ॥ स्वं रूपं किल वस्तुनोऽस्ति परमा गुप्तिः स्वरूपे न यच्छक्तः कोऽपि परप्रवेष्टुमकृतं ज्ञानं स्वरूप च नुः । अस्यागुप्तिरतो न काचन भवेत्तद्भीः कुतो ज्ञानिनो निश्शंकः सततं स्वयं स सहजं ज्ञानं सदा विंदति ॥ १५८ ॥ प्राणोच्छेदमुदाहरंति मरणं प्राणाः किलास्या-

---

**जीवा णिस्संका होंति** सम्यग्दृष्टयो जीवाः शुद्धबुद्धैकस्वभावनिर्दोषपरमात्माराधनं कुर्वाणाः संतो निश्शंका भवंति यस्मात् कारणात् । **णिऽभया तेण** तेन निर्भया भवति **सत्तभ-**

---

रक्षा कैसी ? इसलिये उस ज्ञानका अरक्षा करने स्वरूप कुछ भी नहीं है इसकारण उस अरक्षाका भय ज्ञानीके कैसे होसकता है ? नहीं होता । ज्ञानी तो अपने स्वाभाविक ज्ञानस्वरूपको निःशंक हुआ सदा आप अनुभवता है ॥ **भावार्थ**—ज्ञानी ऐसा जानता है कि सत्तारूप वस्तुका कभी नाश नहीं होता सो ज्ञान आप सत्तास्वरूप है इसलिये इसका कोई ऐसा नहीं जिसकी रक्षा करनी ही पडे नहीं तो नष्ट होजाय । इसकारण ज्ञानीके अरक्षाका भय नहीं । वह तो निःशंक हुआ आप स्वाभाविक अपने ज्ञानको सदा अनुभवता है ॥ अब अगुप्तिभयका काव्य कहते हैं—**स्वं रूपं** इत्यादि ।**अर्थ**—ज्ञानी विचारता है कि वस्तुका निजरूप ही परमगुप्ति है उसमें अन्य कोई प्रवेश नहीं करसकता । यहां ज्ञान भी पुरुषका स्वरूप है वह अकृत्रिम है इसलिये इसके कुछ भी अगुप्त नहीं है इसलिये उस अगुप्तिका भय ज्ञानीके नहीं है । इसी कारण ज्ञानी निःशंक हुआ निरंतर आप स्वाभाविक अपने ज्ञानभावको सदा अनुभवता है ॥ **भावार्थ**—जिसमें किसीका प्रवेश नहीं ऐसे गढ दुर्गादिकका नाम गुप्ति है उसमें यह प्राणी निर्भय होके रहता है । और जो गुप्त प्रदेश न हो खुला हुआ हो उसको अगुप्ति कहते हैं वहांपर बैठनेसे जीवको भय उत्पन्न होता है । उस अवसरमे ज्ञानी ऐसा समझता है कि जो वस्तुका निजस्वरूप है उसमे परमार्थसे दूसरी वस्तुका प्रवेश नहीं है यही परमगुप्ति है । सो पुरुपका स्वरूप ज्ञान है उसमे किसीका प्रवेश नहीं है । इसलिये ज्ञानीको भय कैसे होसकता है ? ज्ञानी अपने स्वाभाविक ज्ञानस्वरूपको निःशंक होकर निरंतर अनुभवता है ॥ अब मरणभयका काव्य कहते हैं—**प्राणो** इत्यादि । **अर्थ**—ज्ञानी विचारता है कि जो प्राणोंका उच्छेद होना उसे मरण कहते हैं सो आत्माका ज्ञान निश्चयकर प्राण है वह स्वयमेव शाश्वत है इसलिये इसका कभी उच्छेद नहीं होसकता इसकारण उस आत्माका मरण कुछ भी नहीं होता । ऐसा विचारनेसे ज्ञानीके उस मरणका भय कैसे हो ? इसलिये ज्ञानी निःशंक हुआ निरतर अपने स्वाभाविक ज्ञान भावको आप सदा

त्मनो ज्ञानं तत्स्वयमेव शाश्वततया नो छिद्यते जातुचित् । तस्यातो मरणं न किंचन भवेत्तद्भीः कुतो ज्ञानिनो निश्शंकः सततं स्वयं स सहजं ज्ञानं सदा विंदति ॥ १५९ ॥ एकं ज्ञानमनाद्यनंतमचलं सिद्धं किलैतत्स्वतो यावत्तावदिदं सदैव हि भवेन्नात्र द्वितीयोदयः। तन्नाकस्मिकमत्र किंचन भवेत्तद्भीः कुतो ज्ञानिनो निश्शंकः सततं स्वयं स सहजं ज्ञानं

---

**यविप्पमुक्का जह्मा** यस्मादेव कारणात्, इहलोक-परलोक-अत्राण-अगुप्ति-मरण-वेदना-आकस्मिकसंज्ञितसप्तभयविप्रमुक्ता भवंति **तह्मा दु णिस्संका** तस्मादेव कारणात्

---

अनुभवता है ॥ **भावार्थ**—इंद्रियादिक प्राणोंके विनाशको लोक मरण कहते हैं सो आत्माके इंद्रियादिक प्राण परमार्थस्वरूप नहीं हैं निश्चयसे उसके ज्ञान प्राण हैं वह अविनाशी है उसका विनाश नहीं है इसलिये आत्माके मरण नहीं । इसकारण ज्ञानीको मरणका भय नहीं है । इसलिये ज्ञानी अपने ज्ञानस्वरूपको निःशंक हुआ निरंतर आप अनुभवता है ॥ अब आकस्मिक भयका काव्य कहते हैं—**एकं** इत्यादि । **अर्थ**—ज्ञानी विचारता है कि ज्ञान; एक है अनादि है अनंत है अचल है ऐसा आपसे ही सिद्ध है सो जबतक है तबतक सदा वही है इसमें दूसरेका उदय नहीं है इसलिये इसमे अकस्मात् नया कुछ उत्पन्न हो ऐसा कुछ भी नहीं है । ऐसा विचारनेसे उस अकस्मात् होनेका भय कैसे हो ? नहीं हो सकता है । इसकारण वह ज्ञानी निःशंक हुआ निरंतर अपने स्वाभाविक ज्ञानस्वभावको सदा अनुभवता है ॥ **भावार्थ**—जो कभी अनुभवमें नहीं आया ऐसा कुछ अकस्मात् प्रगट हुआ भयानक पदार्थ उससे प्राणीको भय उपजता है वह आकस्मिक भय है । सो आत्माका ज्ञान है वह अविनाशी अनादि अनंत अचल एक है, इसमे दूसरेका प्रवेश नहीं है नवीन अकस्मात् कुछ होता नहीं । ऐसा ज्ञानी अपनेको जानता है उसके अकस्मात् भय कैसे हो ? इसलिये ज्ञानी अपने ज्ञानभावको निःशंक निरंतर अनुभवता है इसप्रकार सात भय ज्ञानीके नहीं है ॥ यहां प्रश्न—अविरतसम्यग्दृष्टि आदिकको भी ज्ञानी कहते है उसके भयप्रकृतिका उदय है उसके निमित्तसे भय भी देखा जाता है सो ज्ञानी निर्भय कैसे है ? उसका समाधान—जो भयप्रकृतिके उदयके निमित्तसे भय उपजता है उसकी पीडा नहीं सही जाती, क्योंकि अंतरायके प्रबल उदयसे वह निर्बल है । इसलिये उस भयका इलाज भी करता है परंतु ऐसा भय नहीं है कि जिससे स्वरूपके ज्ञान श्रद्धानसे डिग जाय । तथा जो भय उपजता है वह मोहकर्मकी भयनामा प्रकृतिके उदयका दोष है उसका आप स्वामी होकर कर्ता नहीं बनता ज्ञाता ही रहता है ॥ आगे कहते हैं कि सम्यग्दृष्टिके निःशंकितादि जो चिन्ह है वे कर्मकी निर्जरा करते है शंकादिकसे किया बंध नहीं होता उसकी सूचनिकाका काव्य कहते हैं—**टंकोत्कीर्ण** इत्यादि । **अर्थ**—जिसकारण सम्यग्दृष्टिके निःशंकित आदि

सदा विंदति ॥ १६० ॥ टंकोत्कीर्णस्वरसनिचितज्ञानसर्वस्वभाजः सम्यग्दृष्टेर्यदिह सकलं घ्नंति लक्ष्माणि कर्म । तत्तस्यास्मिन्पुनरपि मनाक्कर्मणो नास्ति बंधः पूर्वोपात्तं तदनुभवतो निश्चितं निर्जरैव ॥ १६१ ॥" २२८ ॥

**जो चत्तारिवि पाए छिंददि ते कम्मबंधमोहकरे ।**
**सो णिस्संको चेदा सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २२९ ॥**

यश्चतुरोपि पादान् छिनत्ति तान् कर्मबंधमोहकरान् ।
स निश्शंकश्चेतयिता सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २२९ ॥

---

घोरपरीषहोपसर्गे प्रातेपि निश्शंकाः शुद्धात्मस्वरूपे निष्कंपाः सतः शुद्धात्मभावनोत्थवीतराग-सुखानंदतृप्ताश्च परमात्मस्वरूपान्न प्रच्यवंते पाडवादिवत् ॥ २२८ ॥ अथानंतरं वीतरा-गसम्यग्दृष्टेर्निश्शंकाद्यष्टगुणाः नवतरबंधं निवारयंति ततः कारणाद्बंधो नास्ति किं तु संवर-पूर्विका निर्जरैव भवतीति प्रतिपादयति;—**जो चत्तारिवि पाए छिंददि ते कम्म-मोहबाधकरे** यः कर्ता मिथ्यात्वाविरतिकषाययोगलक्षणान् संसारवृक्षस्य मूलभूतान्

---

चिन्ह है वे सब कर्मोंको हनते हैं—निर्जरा करते हैं । इस कारण फिर भी इसका उदय होनेसे नवीन कर्मका कुछ भी बंध नहीं होता जिस कर्मका पहले बंध हुआ था उसके उदयको भोगते हुएके उसकी नियमसे निर्जरा ही होती है । कैसा सम्यग्दृष्टि है ? टंकोत्की-र्णवत् एक स्वभावरूप जो अपना निजरस उससे परिपूर्ण हुए ज्ञानके सर्वस्वका भोगनेवाला है—आस्वादक है ॥ **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टि पहले बांधी हुई भयादि प्रकृतियोंके उद-यको भोगता है तो भी उसके निःशंकितादि गुण प्रवर्तते हैं वे पूर्वकर्मोंकी निर्जरा करते हैं । और शंकादिकर किया बंध नहीं होता ॥ २२८ ॥

आगे इस कथनको गाथामें कहते हैं उसमें भी पहले निशंकित अंगका स्वरूप कहते हैं,—**[ यः ]** जो **[ चेतयिता ]** आत्मा **[ कर्मबंधमोहकरान् ]** कर्मबंधके कारण मोहके करनेवाले **[ तान् चतुरोपि पादान् ]** मिथ्यात्वादि भावरूप चारों पादोंको **[ निःशंकः ]** निःशंक हुआ **[ छिनत्ति ]** काटता है **[ सः ]** वह आत्मा **[ सम्य-ग्दृष्टिः ]** निःशंक सम्यग्दृष्टि **[ ज्ञातव्यः ]** जानना चाहिये ॥ टीका—जिसकारण सम्यग्दृष्टि टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायक भावमय है उस भावसे कर्मबंधके कारण शंकाको करनेवाले ऐसे मिथ्यात्व अविरति कषाय योग इन चारों भावोंका इसके अभाव है इसकारण निःशंक है । इसलिये इसके शंकाकर किया गया बंध नहीं है । तो क्या है ? निर्जरा ही है । **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टिके जो कर्मका उदय आता है उसका आप

---

१ स्वरस स्वभाव सपरावबोधशक्त्युपेतत्वं तेन चितं व्याप्तमित्यर्थ. ॥ २ तात्पर्यवृत्तौ "मोहबाधकरे" पाठ. ।

यतो हि सम्यग्दृष्टिः, टंकोत्कीर्णैकज्ञायकभावमयत्वेन कर्मबंधशंकाकरमिथ्यात्वादिभावाभावान्निश्शंकः ततोऽस्य शंकाकृतो नास्ति बंधः किं तु निर्जरैव ॥ २२९ ॥

**जो दु ण करेदि कंखं कम्मफलेसु तह सव्वधम्मेसु ।**
**सो णिक्कंखो चेदा सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २३० ॥**

यस्तु न करोति कांक्षां कर्मफलेषु तथा सर्वधर्मेषु ।
स निष्कांक्षश्चेतयिता सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २३० ॥

---

निष्कर्मात्मतत्त्वविलक्षणत्वेन कर्मकरान् निर्मोहात्मद्रव्यपृथक्त्वेन मोहकरान् अव्याबाधसुखादिगुणलक्षणपरमात्मपदार्थभिन्नत्वेन वा बाधाकरास्तान् आगमप्रसिद्धाश्चतुरः पादान् शुद्धात्मभावनाविषये निश्शंको भूत्वा स्वसंवेदनज्ञानखड्गेन छिनत्ति **सो णिस्संको चेदा सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स चेतयिता आत्मा सम्यग्दृष्टिर्निश्शंको मंतव्यः तस्य तु शुद्धात्मभावनाविषये शंकाकृतो नास्ति बंधः, किं तु पूर्वबद्धकर्मणो निश्चितं निर्जरैव भवति ॥ २२९ ॥ **जो ण करेदि दु कंखं कम्मफले तहय सव्वधम्मेसु** यः कर्ता शुद्धात्मभावनासंजातपरमानंदसुखे तृप्तो भूत्वा काक्षां वाछां न करोति । केषु ? पंचेंद्रियविषयसुखभूतेषु कर्मफलेषु तथैव च समस्तवस्तुधर्मेषु स्वभावेषु अथवा विषयसुखकारणभूतेषु नानाप्रकारपुण्यरूपधर्मेषु अथवा इहलोकपरलोककाक्षारूपसमस्तपरसमयप्रणीतकुधर्मेषु । **सो णिक्कंखो चेदा**

---

स्वामीपनेके अभावसे कर्ता नहीं होता इसलिये भय प्रकृतिके उदय आनेपर भी शंकाके अभावसे स्वरूपसे भ्रष्ट नहीं होता निःशंक रहता है । इसलिये इसके शंकाकृत बंध नहीं होता, कर्म रस देकर क्षय हो जाता है ॥ २२९ ॥

आगे निःकांक्षित गुणकी गाथा कहते हैं;—**[ यः चेतयिता ]** जो आत्मा **[ कर्मफलेषु ]** कर्मोंके फलोंमे **[ तथा ]** तथा **[ सर्वधर्मेषु ]** सब धर्मोंमें **[ कांक्षां ]** वांछा **[ न तु ]** नहीं **[ करोति ]** करता **[ सः ]** वह आत्मा **[ निष्कांक्षः सम्यग्दृष्टिः ]** निःकांक्ष सम्यग्दृष्टि **[ ज्ञातव्यः ]** जानना ॥ **टीका**—जिसकारण सम्यग्दृष्टि टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायक भावमयपनेकर सब ही कर्मोंके फलोंमें तथा सभी वस्तुके धर्मोंमें वांछाके अभावसे निष्कांक्ष है निर्वांछक है इसलिये इसके कांक्षा ( इच्छा ) कर किया हुआ बंध नहीं है । तो क्या है ? निर्जरा ही है ॥ **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टिके कर्मके फलमे तथा सब धर्मोंमे अर्थात् काच सोना आदि, निंदा प्रशंसा आदिके वचनरूप पुद्गलके परिणमन अथवा अन्यमतियोंकर माने हुए अनेक प्रकार सर्वथा एकांतरूप व्यवहार धर्मके भेदोंमें वांछा नहीं है । इसलिये वांछाकर होनेवाला बंध इसके नही है ।

---

१ 'जो ण करेदि दु कंखं' पाठोयं तात्पर्यवृत्तौ ।

यतो हि सम्यग्दृष्टिः, टंकोत्कीर्णैकज्ञायकभावमयत्वेन सर्वेष्वपि कर्मफलेषु सर्वेषु वस्तुधर्मेषु च कांक्षाभावान्निष्कांक्षस्ततोऽस्य कांक्षाकृतो नास्ति बंधः किं तु निर्जरैव ॥ २३०॥

**जो ण करेदि जुगुप्पं चेदा सव्वेसिमेव धम्माणं।**
**सो खलु णिव्विदिगिच्छो सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २३१ ॥**

यो न करोति जुगुप्सां चेतयिता सर्वेषामेव धर्माणां।
स खलु निर्विचिकित्सः सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २३१ ॥

यतो हि सम्यग्दृष्टिः टंकोत्कीर्णैकज्ञायकस्वभावमयत्वेन सर्वेष्वपि वस्तुधर्मेषु जुगुप्साऽभावान्निर्विचिकित्सः ततोऽस्य विचिकित्साकृतो नास्ति बंधः किंतु निर्जरैव ॥ २३१ ॥

---

**सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स चेतयिता आत्मा सम्यग्दृष्टिः ससारसुखे निष्कांक्षितो मतव्यः। तस्य विपयसुखकांक्षाकृतो नास्ति बंधः किंतु पूर्वसंचितकर्मणो निर्जरैव भवति ॥ २३० ॥ **जो ण करेदि दुगुंछं चेदा सव्वेसिमेव धम्माणं** यश्चेतयिता आत्मा परमात्मतत्त्वभावनावलेन जुगुप्सा निंदां दोपं विचिकित्सान्न करोति, केषा सबधित्वेन? सर्वेषामेव वस्तुधर्माणां स्वभावाना, दुर्गंधादिविपये वा **सो खलु णिव्विदिगिंछो सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स सम्यग्दृष्टिः स्फुटं मतव्यो ज्ञातव्यः तस्य च परद्रव्यद्वेपनिमित्तो नास्ति बधः,

---

वर्तमानकी पीड़ा सही नहीं जाती उसके मेंटनेके इलाजकी वांछा चारित्र मोहके उदयसे है। यह उसका आप कर्ता नहीं होता कर्मका उदय जानकर उसका ज्ञाता है। इसकारण वांछाकर किया गया बंध नहीं है ॥ २३० ॥

आगे निर्विचिकित्सा गुणकी गाथा कहते हैं, **[ यः चेतयिता ]** जो जीव **[ सर्वेषामेव ]** सभी **[ धर्माणां ]** वस्तुके धर्मोंमें **[ जुगुप्सां ]** ग्लानि **[ न करोति ]** नहीं करता **[ सः ]** वह जीव **[ खलु ]** निश्चयकर **[ निर्विचिकित्सः ]** विचिकित्सा दोपरहित **[ सम्यग्दृष्टिः ]** सम्यग्दृष्टि **[ ज्ञातव्यः ]** जानना ॥ **टीका**—जिसकारण सम्यग्दृष्टि टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायक भावमयपनेकर सभी वस्तुधर्मोंमें जुगुप्साके अभावसे निर्विचिकित्स ( ग्लानिरहित ) है इसी कारण इसके विचिकित्साकर किया गया बंध नहीं है। निर्जरा ही होती है ॥ **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टि वस्तुके धर्म जो क्षुधा तृपा शीत उष्ण आदि भाव तथा विष्ठा आदि मलिनद्रव्योंमें ग्लानि नहीं करता। जुगुप्सानामा कर्म प्रकृतिका उदय आता है तब उसका आप कर्ता नहीं होता है। इसलिये जुगुप्साकर किया इसके बंध नहीं है। प्रकृति रस ( फल ) देकर छूट जाती है इसकारण निर्जरा ही है ॥ २३१ ॥

**जो हवइ असम्मूढो चेदा सद्दिट्ठि सव्वभावेसु।**
**सो खलु अमूढदिट्ठी सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २३२ ॥**

यो भवति असंमूढः चेतयिता सद्दृष्टिः सर्वभावेषु।
स खलु अमूढदृष्टिः सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २३२ ॥

यतो हि सम्यग्दृष्टिः, टंकोत्कीर्णज्ञायकभावमयत्वेन सर्वेष्वपि भावेषु मोहाभावादमूढदृष्टिः ततोऽस्य मूढदृष्टिकृतो नास्ति बंधः किं तु निर्जरैव ॥ २३२ ॥

**जो सिद्धभत्तिजुत्तो उवगूहणगो दु सव्वधम्माणं।**
**सो उवगूहणकारी सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २३३ ॥**

---

किं तु पूर्वसंचितकर्मणो निर्जरैव भवति ॥ २३१ ॥ **जो हवदि असंमूढो चेदा सव्वेसु कम्मभावेसु** यश्चेतयिता आत्मा स्वकीयशुद्धात्मनि श्रद्धानज्ञानानुचरणरूपेण निश्चयरत्नत्रयलक्षणभावनाबलेन शुभाशुभकर्मजनितपरिणामरूपे बहिर्विषये सर्वथाऽसंमूढो भवति **सो खलु अमूढदिट्ठी सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स खलु स्फुटं सम्यग्दृष्टिरमूढदृष्टिर्मन्तव्यो ज्ञातव्यः। तस्य च बहिर्विषये मूढताकृतो नास्ति बंधः परसमयकृतो वा, किं तु पूर्वबद्धकर्मणो निश्चितं निर्जरैव भवति ॥ २३२ ॥ **जो सिद्धभत्तिजुत्तो उवगूहणगो दु सव्वधम्माणं** शुद्धात्मभावनारूपपारमार्थिकसिद्धभक्तियुक्तः मिथ्यात्वरागा-

---

आगे अमूढदृष्टि अंगकी गाथा कहते है,—[ **यः** ] जो जीव [ **सर्वभावेषु** ] सब भावोंमें [ **असंमूढः** ] मूढ नहीं होता [ **सद्दृष्टिः** ] यथार्थ दृष्टि रखता है [ **स चेतयिता** ] वह ज्ञानी जीव [ **खलु** ] निश्चयकर [ **अमूढदृष्टिः** ] अमूढदृष्टि [ **सम्यग्दृष्टिः** ] सम्यग्दृष्टि [ **ज्ञातव्यः** ] जानना ॥ **टीका**—निश्चयकर सम्यग्दृष्टि है वह टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायक भावमयपनेकर सब भावोंमें मोहके अभावसे अमूढदृष्टि है इसलिये इसके मूढदृष्टिकर किया गया बंध नहीं है निर्जरा ही है ॥ **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टि सब पदार्थोंका स्वरूप यथार्थ जानता है उनपर राग द्वेष मोहके अभावसे अयथार्थ दृष्टि नहीं पड़ती और जो चारित्रमोहके उदयसे इष्टानिष्ट भाव उपजते हैं उनको उदयकी बलवत्ता जान उन भावोंका कर्ता नहीं होता इसलिये मूढदृष्टिकर किया बंध नहीं है निर्जरा ही है। प्रकृति रस देकर क्षीण हो जाती है सो निर्जरा ही हुई ॥ २३२ ॥

अब उपगूहन गुणकी गाथा कहते हैं;—[ **यः** ] जो जीव [ **सिद्धभक्तियुक्तः** ] सिद्धोंकी भक्तिकर सहित हो [ **तु** ] और [ **सर्वधर्माणां** ] अन्य वस्तुके सब धर्मोंका [ **उपगूहनकः** ] गोपनेवाला हो [ **सः** ] वह [ **उपगूहनकारी** ] उपगूहन-

यः सिद्धभक्तियुक्तः उपगूहनकस्तु सर्वधर्माणां ।
स उपगूहनकारी सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २३३ ॥

यतो हि सम्यग्दृष्टिः टंकोत्कीर्णैकज्ञायकभावमयत्वेन समस्तात्मशक्तीनामुपबृंहणादुपबृंहकः, ततोऽस्य जीवस्य शक्तिदौर्बल्यकृतो नास्ति बंधः किं तु निर्जरैव ॥ २३३ ॥

**उम्मग्गं गच्छंतं सगंपि मग्गे ठवेदि जो चेदा ।**
**सो ठिदिकरणाजुत्तो सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २३४ ॥**

उन्मार्गं गच्छंतं स्वकमपि मार्गे स्थापयति यश्चेतयिता ।
स स्थितीकरणयुक्तः सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २३४ ॥

---

दिविभावधर्माणामुपगूहकः प्रच्छादको विनाशक. **सो उवगूहणगारी सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स सम्यग्दृष्टिः उपगूहनकारी मतव्यो ज्ञातव्यः । तस्य चानुपगूहनकृतो नास्ति बंधः किं तु पूर्वसंचितकर्मणो निश्चितं निर्जरैव भवति ॥ २३३ ॥ **उम्मग्गं गच्छंतं सिवमग्गे जो ठवेदि अप्पाणं** यः कर्ता मिथ्यात्वरागादिरूपमुन्मार्गं गच्छंत सतमात्मानं परमयोगाभ्यासबलेन शिवमार्गे स्वशुद्धात्मभावनारूपे निश्चयमोक्षमार्गे निश्चलं स्थापयति **सो ठिदिकरणेण जुदो सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स सम्यग्दृष्टिः स्थितिकरणयुक्तो मंतव्यो

---

धारी [ **सम्यग्दृष्टिः** ] सम्यग्दृष्टि [ **ज्ञातव्यः** ] जानना चाहिये ॥ **टीका**—सम्यग्दृष्टि निश्चयकर टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायकस्वभावमय पनेकर आत्माकी सब शक्ति बढानेसे उपबृंहक होता है इसलिये इसके जीवशक्तिके दुर्बलपनेकर किया बंध नहीं है निर्जरा ही है ॥ **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टि उपगूहनगुणकर सहित है । सो उपगूहन नाम छिपानेका है । वह निश्चयनय प्रधानकर ऐसा कहा है कि जो अपना उपयोग सिद्धभक्तिमें लगाये और सब धर्मोंका उपगूहक हो । सो जब सिद्धभक्तिमें उपयोग लगाया तब अन्य धर्मपर दृष्टि ही नहीं रही तब सभी धर्म छिपाये । तथा दूसरा नाम उपबृंहण कहा है वह इस तरह है कि जब अपना उपयोग सिद्धोंके स्वरूपमें लगाया तब अपने आत्माकी सब शक्ति बढा ली आत्मा पुष्ट हुआ । सो दुर्बलतासे बंध होता था वह नहीं होता तब निर्जरा ही होती है । और जबतक अंतरायका उदय है तबतक निर्बलता है परंतु इसके अभिप्रायमें निबलाई नहीं है कर्मके उदयको जीतनेका अपनी शक्तिके अनुसार महान् उद्यम होता है ॥ २३३ ॥

आगे स्थितीकरण गुणकी गाथा कहते हैं;—[ **यः** ] जो जीव [ **उन्मार्गं गच्छंतं** ] उन्मार्ग चलते हुए [ **स्वकं अपि** ] अपने आत्माको भी [ **मार्गे** ] मार्गमें [ **स्थापयति** ] स्थापन करता है [ **सः चेतयिता** ] वह ज्ञानी [ **स्थितिकरणयुक्तः** ]

---

१ 'सिवमग्गे'ति तात्पर्यवृत्तो पाठ ।

यतो हि सम्यग्दृष्टिः टंकोत्कीर्णैकज्ञायकस्वभावमयत्वेन मार्गे एव स्थितिकरणात् स्थितिकारी ततोऽस्य मार्गच्यवनकृतो नास्ति बंधः किं तु निर्जरैव ॥ २३४ ॥

**जो कुणदि वच्छलत्तं तियेह् साहूण मोक्खमग्गम्मि ।**
**सो वच्छलभावजुदो सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २३५ ॥**

यः करोति वत्सलत्वं त्रयाणां साधूनां मोक्षमार्गे ।
स वात्सल्यभावयुतः सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २३५ ॥

यतो हि सम्यग्दृष्टिष्टंकोत्कीर्णैकज्ञायकभावमयत्वेन सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणां स्वस्मादभेदबुद्ध्या सम्यग्दर्शनान्मार्गवत्सलः, ततोऽस्य मार्गानुपलंभकृतो नास्ति बंधः किं तु निर्जरैव ॥ २३५ ॥

---

ज्ञातव्यः । तस्य चास्थितिकरणकृतो नास्ति बंधः किं तु पूर्वबद्धकर्मणो निश्चितं निर्जरैव भवति ॥ २३४ ॥ **जो कुणदि वच्छलत्तं तिण्हे साधूण मोक्खमग्गम्मि** यः कर्ता मोक्षमार्गे स्थित्वा वत्सलत्वं भक्तिं करोति, केषां? त्रयाणां स्वकीयसम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणां, कथंभूतानां? साधूनां मोक्षमार्गे साधकानां अथवा व्यवहारेण तदाधारभूतसाधूनां **सो वच्छलभावजुदो सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स सम्यग्दृष्टिः वत्सलभावयुक्तो मंतव्यो ज्ञातव्यः ।

---

स्थितिकरणगुण सहित [ **सम्यग्दृष्टिः** ] सम्यग्दृष्टि [ **ज्ञातव्यः** ] जानना ॥ **टीका**—सम्यग्दृष्टि निश्चयकर टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायक स्वभावमय है इसलिये जो अपना आत्मा सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र स्वरूप मोक्षके मार्गसे छूट जाय तो उसे उसी मार्गमें स्थापन करे वह स्थितिकारी है । इसलिये मार्गसे छूटनेकर किया गया इसके बंध नहीं है निर्जरा ही है ॥ **भावार्थ**—जो अपना आत्मा अपने स्वरूपमय मोक्षमार्गसे चिग जाय उसे उसी मार्गमें स्थापन करे वह स्थितीकरण गुणयुक्त है । उसके मार्गसे छूट जानेका बंध नहीं होता उदय आये हुए कर्म रस देकर खिर जाते हैं इसलिये निर्जरा ही है ॥ २३४ ॥

आगे वात्सल्य गुणकी गाथा कहते हैं,—[ **यः** ] जो जीव [ **मोक्षमार्गे** ] मोक्षमार्गमें स्थित [ **त्रयाणां साधूनां** ] आचार्य उपाध्याय साधुपद सहित आत्मामें अथवा सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रमें [ **वत्सलत्वं** ] वात्सल्यभाव [ **करोति** ] करता है [ **सः** ] वह [ **वत्सलभावयुतः** ] वत्सल भावकर सहित [ **सम्यग्दृष्टिः** ] सम्यग्दृष्टि [ **ज्ञातव्यः** ] जानना ॥ **टीका**—निश्चयकर सम्यग्दृष्टि टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायकभावमयपनेसे सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रोंको अपनेसे अभेदबुद्धिकर अच्छीतरह देखता है इसलिये मोक्षमार्गका वत्सल है अति प्रीतियुक्त है । इसलिये इसके मार्गकी अप्राप्तिकर किया गया कर्मका बंध नहीं है निर्जरा ही है ॥ **भावार्थ**—वत्सलपना नाम प्रीतिभावका है इसलिये जो मोक्षमार्गरूप अपने स्वरूपमें अनुरागयुक्त हो उसके मार्गकी

**विज्जारहमारूढो मणोरहपहेसु भमइ जो चेदा ।**
**सो जिणणाणपहावी सम्मादिट्ठी मुणेयव्वो ॥ २३६ ॥**

विद्यारथमारूढः मनोरथपथेषु भ्रमति यश्चेतयिता ।
स जिनज्ञानप्रभावी सम्यग्दृष्टिर्ज्ञातव्यः ॥ २३६ ॥

---

तस्य चावात्सल्यभावकृतो नास्ति बंधः किं तु पूर्वसंचितकर्मणो निर्जरैव भवति ॥ २३५ ॥ **विज्जारहमारूढो मणोरहरएसु हणदि जो चेदा** यश्चेतयिता आत्मा स्वशुद्धात्मतत्त्वोपलब्धिस्वरूपविद्यारथमारूढः सन् ख्यातिपूजालाभभोगाकांक्षारूपनिदानबंधादिविभावपरिणामरूपान् द्रव्यक्षेत्रादिपंचप्रकारससारदुःखकारणान् शत्रून् मनोरथरयान् वेगांश्चित्तकल्लोलान् स्वस्थभावसारथिवलेन दृढतरध्यानखड्गेन हंति । **सो जिणणाणपहावी सम्मादिट्ठी मुणेदव्वो** स सम्यग्दृष्टिर्जिनज्ञानप्रभावी मंतव्यो ज्ञातव्यः । तस्य चाप्रभावनाकृतो नास्ति बंधः किं तु पूर्वसञ्चितकर्मणो निश्चितं निर्जरैव भवति । एव सवरपूर्विकाया भावनिर्जराया उपादानकारणभूताना शुद्धात्मभावनारूपाणा शुद्धनयमाश्रित्य निश्शंकाद्यष्टगुणाना व्याख्यानमुख्यत्वेन गाथानवक गतं। इद तु निश्शकाद्यष्टगुणव्याख्यानं निश्चयनयमुख्यत्वेन व्याख्यात । निश्चयरत्नत्रयसाधके व्यवहाररत्नत्रयेऽपि स्थितस्य सरागसम्यग्दृष्टेरप्यंजनचौरादिकथारूपेण व्यवहारनयेन यथासभवं योजनीयं । निश्चयं व्याख्याय पुनरपि किमर्थ व्यवहारनयव्याख्यानं? इति चेन्नैवं । अग्निसुवर्णपाषाणयोरिव निश्चयव्यवहारनययोः परस्परसाध्यसाधकभावदर्शनार्थमिति । तथाचोक्तं—

---

अप्राप्तिकर किया कर्मका बंध नहीं होता कर्मरस ( फल ) देकर खिर जाता है इसलिये निर्जरा ही है ॥ २३५ ॥

आगे प्रभावनागुणकी गाथा कहते हैं,—[ **यः** ] जो जीव [ **विद्यारथं आरूढः** ] विद्यारूपी रथमें चढा [ **मनोरथपथेषु** ] मनरूपी रथके चलनेके मार्गमे [ **भ्रमति** ] भ्रमण करता है [ **सःचेतयिता** ] वह ज्ञानी [ **जिनज्ञानप्रभावी** ] जिनेश्वरके ज्ञानकी प्रभावना करनेवाला [ **सम्यग्दृष्टिः** ] सम्यग्दृष्टि [ **ज्ञातव्यः** ] जानना ॥

**टीका**—जो निश्चयकर सम्यग्दृष्टि है वह टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायकभावमयपनेसे ज्ञानकी समस्त शक्तिके फैलानेकर प्रभावके उपजानेसे प्रभावना करनेवाला है इसलिये इसके ज्ञानकी प्रभावनाका वढाना नहीं है उसकर किया बंध नहीं होता निर्जरा ही होती है ॥

**भावार्थ**—प्रभावना नाम उद्योत करना प्रगट करना इत्यादिकका है इसलिये जो अपने ज्ञानको निरंतर अभ्याससे प्रगट करता है बढाता है उसके प्रभावना अंग होता है अप्रभावनाकृत कर्मका बंध नहीं है कर्म रस देकर खिर जाता है इसकारण निर्जरा ही है ॥ यहां गाथामें ऐसा कहा है कि जो विद्यारूपी रथमें आत्माको स्थापन

---

१ "मणोरहरएसु हणदि जो चेदा" पाठोयं तात्पर्यवृत्तौ ।

यतो हि सम्यग्दृष्टिष्टंकोत्कीर्णैकज्ञानभावमयत्वेन ज्ञानस्य समस्तशक्तिप्रबोधेन प्रभाव-जननात्प्रभावनकरः ततोस्य ज्ञानप्रभावनाप्रकर्षकृतो नास्ति बंधः किं तु निर्जरैव।

---

जइजिणसमइ पउंजह ता मा ववहारणिच्छए मुचह। एक्केण विणा छिज्जइ तित्थं अण्णेण पुण तच्चं, इति। किं च—संवरपूर्विका निर्जरा या व्याख्याता सा सम्यग्दृष्टेर्जीवस्य शुद्धात्मसम्यक्श्र-द्धानज्ञानानुष्ठानरूपे मुख्यवृत्त्या निश्चयरत्नत्रये सति वीतरागधर्मध्यानशुक्लध्यानरूपे शुभाशुभ-बहिर्द्रव्यनिरालंबने निर्विकल्पसमाधौ सति भवति, स च समाधिरतीव दुर्लभः। कस्मात्? इति चेत्, एकेंद्रियविकलेंद्रियपंचेन्द्रियसंज्ञिपर्याप्तमनुष्यदेशकुलरूपेंद्रियपटुत्वनिर्व्याध्यायुष्कवरबुद्धिस-

---

कर भ्रमता है वह ज्ञानकी प्रभावनायुक्त सम्यग्दृष्टि है। यह निश्चय प्रभावना है। जैसे व्यवहारकर जिनबिंबको रथमें स्थापनकर नगर वन आदिमें भ्रमाके प्रभावना करते हैं उसीतरह जानना। ऐसे सम्यग्दृष्टि ज्ञानीके निःशंकित आदिक आठ गुण कर्मकी निर्जराके कारण कहे गये हैं। इसीतरह अन्यभी सम्यक्त्वके गुण निर्जराके कारण जानना। तथा यहांपर निश्चयनय प्रधानकर कथन है इसलिये आत्माके ही परिणाम निःशंकारूप आदिकसे कहे हैं॥ उसका सारांश ऐसा है कि जो सम्यग्दृष्टि आत्मा अपने ज्ञान श्रद्धानमें निःशंक हो भयके निमित्तसे स्वरूपसे नहीं चिगता अथवा संदेहयुक्त न हो उसके निःशंकित गुण कहना चाहिये १, जो कर्मके फलकी वांछा न करे तथा अन्य वस्तुके धर्मोंकी वांछा न करे उसके निःकांक्षित गुण होता है २, जो वस्तुके धर्मोंमें ग्लानि न करे उसके निर्विचिकित्सा गुण होता है ३, जो स्वरूपमें मूढ न हो यथार्थ जाने उसके अमूढदृष्टि गुण होता है ४, जो आत्माको स्वरूपसे चिगते हुएको स्थापन करे उसके स्थितिकरण गुण होता है ६, जो आत्माको शुद्ध स्वरूपमें लगाये आ-त्माकी शक्ति बढाये अन्य धर्मोंको गौण करे उसके उपगूहन गुण होता है ५, जो अपने स्वरूपमें विशेष अनुराग रखे उसके वात्सल्य गुण होता है ७, जो आत्माके ज्ञानगुणको प्रकाशरूप प्रगट करे उसके प्रभावना गुण होता है ८,॥ इन सब गुणोंके प्रतिपक्षी दोषोंकर कर्मका बंध होता था उसको नहीं होने देता और इनके होनेसे चारित्र मोहके उदयरूप शंकादि प्रवर्ते हों तो उनकी निर्जरा ही होती है बंध नहीं होता क्योंकि बंध तो मिथ्यात्व सहित ही प्रधानतासे कहा है। जो चारित्र मोहके उदयसे सम्यग्दृष्टिके सिद्धांतमे गुणस्थानोंकी परिपाटीमें बंध कहा है वह भी निर्जरारूप ही जानना क्योंकि सम्यग्दृष्टिके जैसे मिथ्यात्वके उदयमे बांधा हुआ कर्म क्षरता है वैसे ही नवीन बंधा हुआ भी क्षरता है इसके इस कर्मके स्वामीपनेका अभाव है इसलिये आगामी बंधरूप नहीं है निर्जरारूप ही है॥ जैसे कोई पुरुष पराया द्रव्य उधार लाये उससे उसको ममता बुद्धि नहीं है वर्तमानमें उस द्रव्यसे कुछ कार्य कर लेना हो वह करके पहलेको करारपर

"रुंधन् बंधं नवमिति निजैः संगतोऽष्टाभिरंगैः प्राग्बद्धं तु क्षयमुपयन् निर्जरोज्जृंभणेन ।

द्धर्मश्रवणग्रहणधारणश्रद्धानसंयमविषयसुखव्यावर्तनक्रोधादिकषायनिवर्तनतपोभावनासमाधिमरणानि परंपरादुर्लभानि यतः । तदपि कस्मात्? तत्प्रतिपक्षभूताना मिथ्यात्वविषयकषायख्यातिपूजालाभ-

( नियतसमयपर ) दे देता है तवतक अपने घरमें भी पड़ा रहे तो भी उससे ममत्व नहीं है इसलिये उस पुरुषको उस द्रव्यका बंधन नहीं है दूसरेको देने सरीखा ही है । उसीतरह ज्ञानी कर्म द्रव्यको जानता है उससे ममत्व नहीं है सो मौजूद होनेपर भी निर्जरा समान ही है ऐसा जानना ॥ तथा ये निःशंकित आदिक आठ गुण व्यवहारनयकर व्यवहार मोक्षमार्गपर लगालेना । जिन वचनमें संदेह नहीं करना भय आनेपर व्यवहार दर्शन ज्ञान चारित्रसे चिगना नहीं वह निःशंकितपना है १, संसारदेह भोगकी वांछा कर तथा परमतकी वांछा कर व्यवहार मोक्षमार्गसे नहीं चिगना वह निष्कांक्षितपना है २, अपवित्र दुर्गंधादि वस्तुके निमित्तसे व्यवहार मोक्षमार्गकी प्रवृत्तिमें ग्लानि न करना वह निर्विचिकित्सा है ३, देव शास्त्र गुरु लोककी प्रवृत्ति अन्यमतादिके तत्त्वार्थके स्वरूपमें मूढता नहीं रखना यथार्थ जान प्रवर्तना वह अमूढदृष्टि है ४, धर्मात्मामें कर्मके उदयसे दोष हो जाय तो उसे गौण करे और व्यवहार मोक्षमार्गकी प्रवृत्तिको वढावे वह उपगूहन अथवा उपबृंहण है ५, व्यवहार मोक्षमार्गसे चिगते हुएको स्थिर करना वह स्थितीकरण है ६, व्यवहारमोक्षमार्गमें प्रवर्तनेवालेसे विशेष अनुराग (प्रीति) होना वह वात्सल्य है ७, और व्यवहार मोक्षमार्गका अनेक उपायोंसे उद्योत करना वह प्रभावना है ८ । ये व्यवहार नयको प्रधान करके कहे गये हैं सो यहां निश्चय प्रधान कथनमें इनकी गौणता है । सम्यग्ज्ञानरूप प्रमाणदृष्टिमें दोनों ही प्रधान हैं, स्याद्वादमतमें कुछ विरोध नहीं है ॥ अब निर्जरा अधिकार पूर्ण हुआ सो निर्जराके स्वरूपको यथार्थ जाननेवाला तथा कर्मका नवीन बंध रोक निर्जरा करनेवाला जो सम्यग्दृष्टि उसकी महिमा कहते हैं—**रुंधन्** इत्यादि । **अर्थ**—सम्यग्दृष्टि जीव आप स्वयमेव अपने निजरसमें मस्त हुआ आदि मध्य अंतकर रहित सर्वव्यापक एक प्रवाहरूप धारावाही ज्ञानरूप होकर आकाशका मध्यरूप जो अतिनिर्मल रंगभूमि उसमें अवगाहन (प्रवेश ) कर नृत्य करता है । कैसा सम्यग्दृष्टि है ? जो नवीन बंधको तो पूर्वोक्तरीतिसे रोकता है और जो पहले बाधा था उसको अपने अष्ट अंगों सहित निर्जराके प्रगट होनेसे नाश कर डालता है ॥ **भावार्थ**—सम्यग्दृष्टिके शंकादिक कर किया नवीन बंध तो होता ही नहीं और आठ अंगोंकर सहित होनेसे निर्जराका उदय है उसकर पूर्वबंधका नाश होता है । इसलिये वह एक प्रवाहरूप ज्ञानरूपीरसको आप पीकर मद पीनेवालेकी तरह ( जैसे कोई मद पीकर मग्न हुआ नृत्यके अखाडेमें नृत्यकरे वैसे ) निर्मल आकाशरूप रंगभूमिमे नृत्य करता है । यहां कोई प्रश्न करे कि—सम्यग्दृष्टिके निर्जरा होना तो कहते आरहे

सम्यग्दृष्टिः स्वयमतिरसादादिमध्यांतमुक्तं ज्ञानं भूत्वा नटति गगनाभोगरंगं विगाह्य ॥ १६२ ॥ २३६ ॥ इति निर्जरा निष्क्रांता ।

इति श्रीमदमृतचंद्रसूरिविरचितायां समयसारव्याख्यायात्मख्यातौ **निर्जरा** प्ररूपकः षष्ठोऽङ्कः ॥ ६ ॥

---

भोगाकांक्षारूपनिदानबंधादिविभावपरिणामानां प्रबलत्वात् इति दुर्लभपरंपरां ज्ञात्वा सर्वतात्पर्येण समाधौ प्रमादो न कर्तव्यः । तदप्युक्तं—इत्यतिदुर्लभरूपा बोधिं लब्ध्वा यदि प्रमादी स्यात् । संसृतिभीमारण्ये भ्रमति वराको नरः सुचिरं इति ॥ २३६ ॥ तत्रैवं सति शृंगाररहितपात्रवत् शांतरसरूपेण निर्जरा निष्क्राता ।

इति **श्रीजयसेनाचार्यकृतायां** समयसारव्याख्याया शुद्धात्मानुभूतिलक्षणायां **तात्पर्यवृत्तौ** गाथाचतुष्टयं पीठिकारूपेण, गाथापंचकं ज्ञानवैराग्यशक्त्योः सामान्यविवरणरूपेण, गाथादशकं तयोरेव विशेषविवरणरूपेण, गाथाष्टकं ज्ञानगुणस्य सामान्यविवरणरूपेण, गाथाचतुर्दश तस्यैव विशेषविवरणरूपेण, गाथानवकं निश्शंकाद्यष्टगुणकथनरूपेण चेति समुदायेन पंचाशद्गाथाभिः षड्भिरंतराधिकारैः सप्तमो **निर्जराधिकारः** समाप्तः ॥ ६ ॥

---

हैं बंध होना नहीं कहा परंतु गुणस्थानोंकी परिपाटीमें सिद्धांतमे अविरत सम्यग्दृष्टिसे लेकर बंध कहा गया है तथा घाति कर्मोंका कार्य आत्माके गुणोंका घात करना है सो दर्शन ज्ञान सुख वीर्य इन गुणोंका घात भी विद्यमान है। वहां चारित्र मोहका उदय नवीन बंध भी करता है। यदि मोहके उदयमें भी बंध न मानो तो मिथ्यादृष्टिके मिथ्यात्व अनंतानुबंधीका उदय होनेपर भी बंधका न होना क्यों नहीं मानाजाय? उसका समाधान—बंध होनेमें मुख्य मिथ्यात्व अनंतानुबंधीका उदय ही है सो सम्यग्दृष्टिके उनके उदयका अभाव है। और चारित्र मोहके उदयसे यद्यपि सुखगुणका घात है तथा अल्प स्थिति अनुभागलिये मिथ्यात्व अनंतानुबंधीके विना और उसके साथ रहनेवालीं अन्य प्रकृतियोंके विना घातिया कर्मोंकी प्रकृतियोंका तथा अघातियाकर्मोंकी प्रकृतियोंका बंध भी होता है तौभी जैसा मिथ्यात्व अनंतानुबंधी सहित होता है वैसा नहीं होता। अनंत संसारका कारण तो मिथ्यात्व अनंतानुबंधी है उनका अभाव होनेके बाद उनका बंध नहीं होता। जब आत्मा ज्ञानी हुआ तब अन्य बंधकी गिनती कौन

१ गगनलक्षणं यच्छुद्धस्वरूपं तस्याभोगो विस्तार स एव रंगो नाट्यशाला।

# अथ बंधाधिकारः ॥ ७ ॥

अथ प्रविशति बंधः । "रागोद्गारमहारसेन सकलं कृत्वा प्रमत्तं जगत्क्रीडंतं रसभारनिर्भरमहानाट्येन बधं धुनत् । आनंदामृतनित्यभोजि सहजावस्थां स्फुट नाटयद्धीरोदारमनाकुलं निरुपधिज्ञानं समुन्मज्जति ॥ १६३ ॥

**जह णाम कोवि पुरिसो णेहभत्तो दु रेणुबहुलम्मि ।**
**ठाणम्मि ठाइदूण य करेइ सत्थेहिं वायामं ॥ २३७ ॥**

---

**अथ प्रविशति बंधः** । तत्र **जहणाम कोवि पुरिसो** इत्यादि गाथामादिं कृत्वा पाठक्रमेण पट्पंचाशद्गाथापर्यंतं व्याख्यानं करोति । तासु षट्पंचाशद्गाथासु मध्ये

---

करे ? वृक्षकी जड़ कटनेके बाद हरे पत्ते रहनेकी क्या अवधि ? । इसलिये इस अध्यात्मशास्त्रमें सामान्यपनेसे ज्ञानी अज्ञानी होनेका ही प्रधान कथन है । ज्ञानी हुए बाद शेप रहे कुछ कर्म हैं वे सहज ही मिट जायँग । जैसे कोई पुरुष दरिद्री था वह झोंपड़ीमें रहता था उसको भाग्य उदयसे धन सहित बड़े महलकी प्राप्ति हुई । उसमहलमें बहुत दिनका कूड़ा ( मैला ) भराहुआ था सो इस पुरुषने आके प्रवेश जब किया उसी दिनसे यह तो मलतका धनी संपदावान् बन गया । अब कूडा झारना रह गया है वह क्रमसे अपने बलके अनुसार झाडता है । जब सब झड जायगा तब उज्वल होजायगा तभी परमानंद भोगेगा, ऐसा जानना ॥ २३६ ॥ इस प्रकार रंगभूमिमें निर्जराका प्रवेश जो हुआ था वह अपना स्वरूप प्रगट दिखलाके निकल गया ॥ यहां तक गाथा २३६ और कलश १६२ हुए ॥

**सवैया**—सम्यकवंत महंत सदा समभाव रहै दुःख संकट आये,
कर्मनवीन बंधै न तबै अर पूरव बंध झडे विन भाये ।
पूरण अंग सुदर्शनरूप धरै नित ज्ञान वढै निज पाये,
यौं शिवमारग साधि निरंतर आनंद रूप निजातम थाये ॥ १ ॥

इस प्रकार श्री **पं० जयचंद्र** कृत समयसार नामा ग्रंथकी आत्मख्याति नाम टीकाकी भाषावचनिकामें छठा **निर्जरा** अधिकार पूर्ण हुआ ॥ ६ ॥

---

अथ **बंधाधिकार । दोहा**—"रागादिकतैं कर्मकौ, बंध जानि मुनिराय । तजैं तिनहिं समभावकरि, नमूं सदा तिन पाँय ॥" अब टीकाकारके वचन कहते हैं कि, अब बंध प्रवेश करता है । जैसे नृत्यके अखाडेमें स्वांग प्रवेश करे उसीतरह रगभूमिमें बंध तत्त्वका

---

१ रागशब्द उपलक्षणं तेन द्वेपमोहादीनामपि ग्रहण तस्य उद्गार आधिक्यं स एव महारस उन्मादकरस तेन रागोद्गारमहारसेन । २ वेपयंत् ।

**छिंददि भिंददि य तहा तालीतलकयलिवंसपिंडीओ ।**
**सच्चित्ताचित्ताणं करेइ दव्वाणमुवघायं ॥ २३८ ॥**
**उवघायं कुव्वंतस्स तस्स णाणाविहेहिं करणेहिं ।**
**णिच्छयदो चिंतिज्ज हु किं पच्चयगो दु रयबंधो ॥ २३९ ॥**
**जो सो दु णेहभावो तह्मि णरे तेण तस्स रयबंधो ।**
**णिच्छयदो विण्णेयं ण कायचेट्ठाहिं सेसाहिं ॥ २४० ॥**

---

प्रथमतस्तावद् बंधस्वरूपसूचनमुख्यत्वेन गाथादशकं । तदनंतरं निश्चयेन हिंसाहिंसाव्रताव्रतद्वयस्य लक्षणकथनरूपेण **जो मण्णदि हिंसामि** इत्यादि गाथासप्तकं । ततः परं बहिरंगद्रव्य-हिंसा भवतु मा भवतु, निश्चयेन हिंसाध्यवसाय एव हिंसेति प्रतिपादनरूपेण **जो मरदि** इत्यादि' गाथाषट्कं । अथानंतरं निश्चयरत्नत्रयलक्षणं यद् भेदविज्ञान तस्माद्विलक्षणानि यानि व्रताव्रतानि तद्व्याख्यानमुख्यत्वेन **एवमलिए** इत्यादि सूत्रभूतगाथाद्वयं । तदनंतरं तस्यैव भावपुण्यपापरूपव्रताव्रतस्य शुभाशुभबंधकारणभूतस्य परिणामव्याख्यानमुख्यत्वेन **वत्थुं पडुच** इत्यादि गाथात्रयोदग । एवं समुदायेन पंचदश । तदनंतरं निश्चये स्थित्वा व्यवहारो निषेध्यत इति कथनरूपेण **ववहारणओ** इत्यादि सूत्रषट्कं । अतः परं रागद्वेषरहितज्ञानिनां प्राशुकान्नपानाद्याहारो बंधकारणं न भवति इति पिंडशुद्धिव्याख्यानरूपेण **आधाकम्मा-दीया** इत्यादि सूत्रचतुष्टयं । तदनंतरं क्रोधादिकषायाः कर्मबंधनिमित्तं भवंति तेषां च चेतना-चेतनबहिर्द्रव्यं निमित्त भवतीति प्रतिपादनरूपेण **जह फलिहमणि विसुद्धो** इत्यादि

---

स्वांग प्रवेश करता है वहां प्रथम ही सब तत्त्वोंको यथार्थ जाननेवाला जो सम्यग्ज्ञान है वह बंधको दूर करता हुआ प्रगट होता है ऐसा अर्थ लेकर मंगलरूप काव्य कहते हैं— **रागोद्गार** इत्यादि । **अर्थ**—ज्ञान, बंधको उड़ाता हुआ उदय होता है । कैसा बंध है ? रागका उदय होना रूप महारस कर समस्त जगतको प्रमादी ( मतवाला ) करके और रसके भावसे पूर्ण बड़े नृत्य करके नाचता है । ऐसे बंधको उड़ाता है । ज्ञान आप कैसा है ? आनंदरूप अमृतका नित्य भोजन करनेवाला है तथा अपनी जाननक्रियारूप स्वाभा-विक अवस्थाको प्रगटरूप नचाता हुआ उदय होता है, धीर है उदार है, निश्चल है, जिसका बड़ा विस्तार है, अनाकुल है अर्थात् जिसमें कुछ आकुलताका कारण नहीं रहता, परिग्र-हसे रहित है कुछ परद्रव्यसंबंधी ग्रहणत्याग नहीं है। ऐसा ज्ञान उदयको प्राप्त होता है ॥ **भावार्थ**—बंधतत्त्व रंगभूमिमे प्रवेश करता है उसको ज्ञान उड़ाके आप प्रगट हो नृत्य करेगा उसकी महिमा इस काव्यमे प्रगट की है । ऐसा अनंत ज्ञानस्वरूप आत्मा सदा प्रगट रहो ॥ आगे बंध तत्त्वका स्वरूप विचारते हैं । वहां प्रथम बंधके कारणको प्रगट करते हैं;—**[ नाम ]** प्रगटकर कहते हैं कि **[ यथा ]** जैसे **[ कोपि पुरुषः ]** कोई पुरुष **[ स्नेहाभ्यक्तः तु ]** अपनी देहमे तैलादि लगाकर **[ रेणुबहुले ]** बहुत धूली-

**एवं मिच्छादिट्ठी वट्टंतो बहुविहासु चिट्ठासु ।**
**रायाई उवओगे कुव्वंतो लिप्पइ रयेण ॥ २४१ ॥**

यथा नाम कोऽपि पुरुषः स्नेहाभ्यक्तस्तु रेणुबहुले ।
स्थाने स्थित्वा च करोति शस्त्रैर्व्यायामं ॥ २३७ ॥
छिनत्ति भिनत्ति च तथा तालीतलकदलीवंशपिंडीः ।
सचित्ताचित्तानां करोति द्रव्याणामुपघातं ॥ २३८ ॥
उपघातं कुर्वतस्तस्य नानाविधैः करणैः ।
निश्चयतश्चिंत्यतां किंप्रत्ययिकस्तु तस्य रजोबंधः ॥ २३९ ॥
यः स तु स्नेहभावस्तस्मिन्नरे तेन तस्य रजोबंधः ।
निश्चयतो विज्ञेयं न कायचेष्टाभिः शेषाभिः ॥ २४० ॥
एवं मिथ्यादृष्टिर्वर्तमानो बहुविधासु चेष्टासु ।
रागादीनुपयोगे कुर्वाणो लिप्यते रजसा ॥ २४१ ॥

इह खलु यथा कश्चित् पुरुषः स्नेहाभ्यक्तः स्वभावत एव रजोबहुलायां भूमौ स्थितः शस्त्रव्यायामकर्म कुर्वाणः, अनेकप्रकारकरणैः सचित्ताचित्तवस्तूनि निघ्नन् रजसा बध्यते । तस्य कतमो बंधहेतुः? न तावत्स्वभावत एव रजोबहुला भूमिः, स्नेहानभ्यक्तानामपि तत्रस्थानां तत्प्रसंगात् । न शस्त्रव्यायामकर्म, स्नेहानभ्यक्तानामपि तस्मात् तत्प्रसंगात् ।

---

सूत्रपंचकं तदनंतरमप्रतिक्रमणमप्रत्याख्यानं च बंधकारणं भवति न पुनः शुद्धात्मेति व्याख्यानमुख्यत्वेन **अप्पडिकमणं** इत्यादिगाथात्रयं चेति समुदायेन षट्पंचाशद्गाथाभिरष्टातराधिकारैः बंधाधिकारे समुदायपातनिका । तद्यथा—बहिरात्मजीवसंबंधिनो बंधकारणभूतस्य श्रृंगारसहितपात्रस्थानीयस्य मिथ्याज्ञानस्य नाटकरूपेण प्रविशतः सतः शांतरसपरिणतं वीतरागसम्यक्त्वाविनाभूतं भेदज्ञानप्रतिषेधं करोतीति उपदिशति,—**जह णाम कोवि पुरिसो** इत्यादि

---

वाली [ **स्थाने** ] जगहमें [ **स्थित्वा च** ] स्थित होकर [**शस्त्रैः व्यायामं**] हथियारोंसे व्यायाम [ **करोति** ] करता है वहां [ **तालीतलकदलीवंशपिंडीः** ] ताडवृक्ष केलेका वृक्ष तथा वांसके पिंड इत्यादिकोंको [ **छिनत्ति** ] छेदता है [ **च भिनत्ति** ] भेदता है [ **तथा** ] और [ **सचित्ताचित्तानां** ] सचित्त व अचित्त [ **द्रव्याणां** ] द्रव्योंका [ **उपघातं** ] उपघात [ **करोति** ] करता है । इसप्रकार [ **नानाविधैः करणैः** ] नानाप्रकारके करणोंकर [ **उपघातं कुर्वतः** ] उपघात करनेवाले [ **तस्य** ] उस पुरुषके [ **खलु निश्चयतः** ] निश्चयसे [ **चिंत्यतां** ] विचारो कि [ **रजोबंधः तु** ] रजका बंध [ **किंप्रत्ययिकः** ] किसकारणसे हुआ है ? [ **यः तु** ] जो [ **तस्मिन् नरे** ] उस मनुष्यमें [ **सस्नेहभावः** ] तेल आदिका

नानेकप्रकारकरणानि, स्नेहानभिव्यक्तानामपि तैस्तत्प्रसंगात् । न सचित्ताचित्तवस्तूपघातः, स्नेहानभिव्यक्तानामपि तस्मिंस्तत्प्रसंगात् । ततो न्यायबलेनैवैतदायातं यत्तस्मिन् पुरुषे

---

व्याख्यानं क्रियते–यथा नाम स्फुटमहो वा कश्चित्पुरुषः स्नेहाभ्यक्तः सन् रजोबहुलस्थाने स्थित्वा शस्त्रैर्व्यायाममभ्यासं श्रमं करोति इति प्रथमगाथा गता । छिनत्ति भिनत्ति च तथा । कान्[2] तालतमालकदलीवंशाशोकसंज्ञान् वृक्षविशेषान् तत्संबंधिसचित्ताचित्तद्रव्याणामुपघातं च करोति

---

सचिक्कण भाव है [ **तेन** ] उससे [ **तस्य रजोबंधः** ] उसके रजका बंध लगता है [ **निश्चयतः विज्ञेयं** ] यह निश्चयसे जानना । [ **शेषाभिः कायचेष्टाभिः** ] शेष कायकी चेष्टाओंसे [ **न** ] रजका बंध नहीं है [ **एवं** ] इसप्रकार [ **मिथ्यादृष्टिः** ] मिथ्यादृष्टि जीव [ **बहुविधासु चेष्टासु** ] बहुत प्रकारकी चेष्टाओंमें [ **वर्तमानः** ] वर्तमान है वह [ **उपयोगे** ] अपने उपयोगमें [ **रागादीन् कुर्वाणः** ] रागादि भावोंको करता हुआ [ **रजसा** ] कर्मरूप रजकर [ **लिप्यते** ] लिप्त होता है बंधता है ॥ **टीका**—इस लोकमें निश्चयकर जैसे कोई पुरुष स्नेह ( तैल ) आदिककर मर्दन युक्त हुआ जिसमें अपने स्वभावसे ही रज बहुत है ऐसी भूमीमें स्थित हुआ शस्त्रोंका अभ्यासरूप कार्य करता अनेक प्रकारके करणोंकर सचित्त अचित्त वस्तुओंको काटता हुआ उस भूमिकी रजकर बंधता है लिप्त होता है । उसका विचार किया जाय कि बंधका कारण इनमें कौन है ? वहां प्रथम तो स्वभावसे ही जिसमें बहुत रज है ऐसी भूमि वह रजके बंधनेको कारण नहीं है । यदि भूमि ही कारण हो तो जिनके तैल आदिक नहीं लगा और भूमिमें तिष्ठते हैं उनके भी रजका बंध लगना चाहिये ऐसा नहीं है । तथा शस्त्रोंका अभ्यास करना कर्म है वह भी उस रजके बंध लगनेको कारण नहीं है । जो शस्त्रोंका अभ्यास बंधनेका कारण हो तो जिनके तैल आदि नहीं लगा उनके भी उस शस्त्राभ्यासके करनेसे रजका बंध लग जाय ऐसा होता नहीं । और भी अनेक प्रकारके करण उस रजके बंधनेको कारण नहीं है यदि ऐसा हो तो जिनके तेल आदि नहीं लगा उनके भी उन करणोंकर रजका बंध लगना चाहिये । तथा सचित्त अचित्त वस्तुओंका उपघात भी उस रजके लगनेको कारण नहीं है यदि ऐसा हो तो जिनके तेल आदि नहीं लगा उनके भी सचित्त अचित्तका घात करनेपर रजका बंध लगना चाहिये । इसलिये न्यायके बलसे यह सिद्ध हुआ कि उस पुरुषमें तैल आदि सचिक्कनका मर्दन करना है वही बंधका कारण है । ऐसे ही मिथ्यादृष्टि जीव अपने आत्मामें राग आदि भावोंको करता हुआ स्वभावसे ही कर्मके योग्य जो पुद्गल उनकर भरे हुए लोकमें काय वचन मनकी क्रियाको करता हुआ अनेक प्रकारके करणोंकर सचित्त अचित्त वस्तुओंको घातता कर्मरूप रजकर बंधता है । वहां विचारा जाय कि

स्नेहाभ्यंगकरणं स वंधहेतुः । एवं मिथ्यादृष्टिः आत्मनि रागादीन् कुर्वाणः स्वभावत एव कर्मयोग्यपुद्गलबहुले लोके कायवाङ्मनःकर्म कुर्वाणोऽनेकप्रकारकरणैः सचित्ताचित्तवस्तूनि निघ्नन् कर्मरजसा बध्यते । तस्य कतमो वंधहेतुः ? न तावत्स्वभावत एव कर्मयोग्यपुद्गलबहुलो लोकः, सिद्धानामपि तत्रस्थानां तत्प्रसंगात् । न कायवाङ्मनःकर्म, यथाख्यातसंयतानामपि तत्प्रसंगात् । नानेकप्रकारकरणानि, केवलज्ञानिनामपि तत्प्रसंगात् । न सचि-

---

इति द्वितीयगाथा गता । उपघात कुर्वाणस्य तस्य नानाविधैर्वंशाखस्थानादिकरणविशेषैर्निश्चयतश्चिन्त्यता विचार्यता किंप्रत्ययकः किंनिमित्तक. रजोवधः ? इति पूर्वपक्षरूपेण गाथात्रय गतं । अत्रोत्तर—य स्नेहभावस्तस्मिन्नरे स पूर्वोक्तस्तैलाभ्यगनरूपः तेन तस्य रजोवंध इति निश्चयतो विज्ञेयं न कायादिव्यापारचेष्टाभिः शेषाभिरित्युत्तरगाथा। एव सूत्रचतुष्टयेन प्रश्नोत्तररूपेण दृष्टांतो गतः । अथ दार्ष्टांतमाह—**एवं मिच्छादिट्ठी वट्टंतो बहुविहासु चेट्ठासु** एव पूर्वोक्तदृष्टांतेन मिथ्यादृष्टिर्जीवः विविधासु कायव्यापारचेष्टासु वर्तमानः **रागादी उवओगे कुव्वंतो लिप्पदि रयेण** शुद्धात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणरूपाणा सम्यग्दर्शनज्ञान चारि-

---

वंधका कारण अतिशयवाला कौन है ? वहां प्रथम तो स्वभावसे ही कर्म योग्य पुद्गलोंकर बहुत भरा हुआ लोक वंधका कारण नहीं है, यदि उनसे वंध हो तो लोकमें सिद्ध भी मौजूद हैं उनके भी वंधका प्रसंग आयेगा ॥ काय वचन मनकी क्रिया स्वरूप योग भी वंधके कारण नहीं हैं, यदि उनसे वध हो तो मन वचन कायकी क्रियावाले यथाख्यात संयमियोंके भी वंधका प्रसग प्राप्त होगा । अनेक प्रकारके करण भी वधके कारण नहीं हैं, यदि उनसे वंध हो तो केवल ज्ञानियोंके भी उन करणोंकर वंधका प्रसंग आयेगा । तथा सचित्त अचित्त वस्तुओंका उपघात भी वंधका कारण नहीं है, यदि उनसे वंध हो तो जो साधु समितिमें तत्पर हैं यत्नरूप प्रवृत्ति करते हैं उनके भी सचित्त अचित्तके घातसे वंधका प्रसंग आयेगा । इसलिये न्यायके बलकर यही सिद्ध हुआ कि जो उपयोगमें रागादिकका करना है वही वंधका कारण है ॥ **भावार्थ**—यहां निश्चय प्रधान कर कथन है । जहां निर्वाध हेतुकर सिद्धि हो वही निश्चय है । सो वंधका कारण विचारनेसे यही निर्वाध सिद्ध हुआ कि मिथ्यादृष्टि पुरुष राग द्वेष मोह भावोंको अपने उपयोगमें करता है इसलिये ये रागादिक ही वंधके कारण हैं । तथा अन्य जो कर्म योग्य पुद्गलोंसे भरा लोक, मन वचन कायके योग, अनेक कारण और चेतन अचेतनका घात ये वंधके कारण नहीं हैं । यदि इनसे वंध हो तो सिद्धोंके, यथाख्यात चारित्रवालोंके, केवल ज्ञानियोंके तथा समितिरूप प्रवर्तनेवाले मुनियोंके वंधका प्रसंग आजायगा, परंतु वंध उनके नहीं होता । इसलिये इस हेतुमें व्यभिचार हुआ इसलिये वंधका कारण रागादिक ही हैं यह निश्चय है । यहां समितिरूप प्रवर्तनेवाले मुनिका नाम तो कहा और अविरत देशविरतका नाम ही न लिया । सो इनके वाह्यसमितिरूप प्रवृत्ति नहीं है इस-

त्ताचित्तवस्तूपघातः समितितत्पराणामपि तत्प्रसंगात् । ततो न्यायबलेनैतदेवायातं यदुपयोगे रागादिकरणं स बंधहेतुः । "न कर्मबहुलं जगन्न चलनात्मकं कर्म वा न नैककरणानि वा न चिदचिद्वधो बंधकृत् । यदैक्यमुपयोगभूः समुपयाति रागादिभिः स एव किल केवलं भवति बंधहेतुर्नृणां ॥ १६४ ॥" २३७।२३८।२३९।२४०।२४१ ॥

जह पुण सो चेव णरो णेहे सव्वह्मि अवणिये संते ।
रेणुबहुलम्मि ठाणे करेदि सत्थेहिं वायामं ॥ २४२ ॥
छिंददि भिंददि य तहा तालीतलकयलिवंसपिंडीओ ।
सच्चित्ताचित्ताणं करेइ दव्वाणमुवघायं ॥ २४३ ॥

---

त्राणामभावात् मिथ्यात्वरागाद्युपयोगान् परिणामान् कुर्वाणः सन् कर्मरजसा लिप्यते बध्यत इत्यर्थः । एवं यथा तैलम्रक्षितस्य रजोबंधो भवति तथा मिथ्यात्वरागादिपरिणतस्य जीवस्य कर्मबंधो भवति इति बंधकारणतात्पर्यकथनरूपेण सूत्रपंचकं गतं ॥ २३७।२३८।२३९।२४०।२४१ ॥ अथ गाथापंचकेन वीतरागसम्यग्दृष्टेर्बंधाभावं दर्शयति;—यथा स एव पूर्वोक्तो नरः स्नेहे सर्वस्मिन्नपनीते सति धूलिबहुलस्थाने शस्त्रैर्व्यायाम अभ्यासं श्रम करोतीति प्रथमगाथा गता । छिनत्ति भिनत्ति च तथा, कान्? तालतमालकदलीवंशपिंडीसंज्ञान् वृक्षविशेषान् । तत्संबंधिसचित्ताचित्तद्रव्याणामुपघातं च करोति इति द्वितीयगाथा गता । उपघातं कुर्वाणस्य तस्य नानाविधैर्वै-

---

लिये चारित्रमोहसंबंधी किंचित् बंध होता है इसकारण सर्वथा बंधके अभावकी अपेक्षामें इनका नाम नहीं लिया सो अंतरंग अपेक्षा ये भी निर्बंध ही जानने ॥ आगे इस अर्थका कलशरूप काव्य कहते हैं—**न कर्म** इत्यादि । **अर्थ**—कर्म बंधका करनेवाला कर्मयोग्य पुद्गलोंकर बहुत भरा लोक कारण नहीं है, चलने स्वरूप काय वचन मनकी क्रियारूप योग भी कारण नहीं हैं, अनेक प्रकारके करण भी कारण नहीं है और चेतन अचेतनका घात भी कारण नहीं है । परंतु आत्मा जब रागादिभावोंके साथ एकताको प्राप्त होता है सो ही एक पुरुषोंके बंधका कारण है ॥ **भावार्थ**—यहां निश्चयनयकर एक रागादिकको ही बंधका कारण कहा है ॥ २३७।२३८।२३९।२४०।२४१ ॥

आगे सम्यग्दृष्टि, उपयोगमे रागादिकोंको नहीं करता अर्थात् उपयोगके और रागादिकके आपसमें भेद जान रागादिकका स्वामी नहीं होता इसलिये उसके पूर्वोक्त चेष्टासे बंध नहीं होता ऐसा कहते हैं,—[ **यथा** ] जैसे [ **पुनः स चैव** ] फिर वोही [ **नरः** ] मनुष्य [ **सर्वस्मिन् स्नेहे अपनीते** ] तैलादिक सब चिकनी वस्तुको दूर करके [ **रेणुबहुले** ] बहुत रजवाले [ **स्थाने** ] स्थानमें [ **शस्त्रैः व्यायामं करोति** ] शस्त्रोंका अभ्यास करता है, [ **तालीतलकदलीवंशपिंडीः** ] तालवृक्षकी जड़को केलेके वृक्षको तथा वांसके विड़ेको [ **छिनत्ति च भिनत्ति** ] छेदन भेदन करता है

---

१ आत्मा.

उवघायं कुव्वंतस्स तस्स णाणाविहेहिं करणेहिं ।
णिच्छयदो चिंतिज्जहु किंपच्चयगो ण रयबंधो ॥ २४४ ॥
जो सो दु णेहभावो तह्मि णरे तेण रयबंधो ।
णिच्छयदो विण्णेयं ण कायचेट्ठाहिं सेसाहिं ॥ २४५ ॥
एवं सम्मादिट्ठी वट्टंतो बहुविहेसु जोगेसु ।
अकरंतो उवओगे रागाइ ण लिप्पइ रयेण ॥ २४६ ॥

यथा पुनः स चैव नरः स्नेहे सर्वस्मिन्नपनीते सति ।
रेणुबहुले स्थाने करोति शस्त्रैर्व्यायामं ॥ २४२ ॥
छिनत्ति भिनत्ति च तथा तालीतलकदलीवंशपिंडीः ।
सचित्ताचित्तानां करोति द्रव्याणामुपघात ॥ २४३ ॥
उपघातं कुर्वतस्तस्य नानाविधैः करणैः ।
निश्चयतो विज्ञेयं किंप्रत्ययको न रजोबंधः ॥ २४४ ॥

---

शास्त्रस्थानादिकरणविशेषैः, निश्चयतश्चिंत्यतां विचार्यतां किंप्रत्ययकः किंनिमित्तकः तस्य रजोबंधो न भवति । एवं प्रश्नरूपेण गाथात्रयं गतं । अत्रोत्तरं—यः स्नेहभावस्तस्मिन्नरे स पूर्वोक्तस्तैलाभ्यंगरूपः तेन स तस्य रजोबंधः, इति निश्चयतो विज्ञेयं । न कायादिव्यापारचेष्टाभिः शेषाभिः, तदभावात् तस्य बंधो नास्तीत्यभिप्रायः, इत्युत्तरगाथा गता । एवं सूत्रचतुष्टयेन प्रश्नोत्तररूपेण

---

[ **तथा** ] और [ **सचित्ताचित्तानां** ] सचित्त अचित्त [ **द्रव्याणां** ] द्रव्योंका [ **उपघातं करोति** ] उपघात करता है । [ **उपघातं कुर्वतः तस्य** ] वहां उपघातकरनेवाले उसके [ **नानाविधैः करणैः** ] नानाप्रकारके करणोंकर [ **निश्चयतः** ] निश्चयसे [ **विज्ञेयं** ] जानना कि [ **रजोबंधः** ] रजका बंध [ **किंप्रत्ययको न** ] किसकारणसे नहीं होता ? [ **तस्मिन् नरे** ] उस पुरुषके [ **यः** ] जो [ **स स्नेहभावः** ] चिकनता है [ **तेन** ] उससे [ **तस्य** ] उसके [ **रजोबंधः** ] रजका बंधना [ **निश्चयतः** ] निश्चयसे [ **विज्ञेयं** ] जानना चाहिये [ **शेषाभिः कायचेष्टाभिः** ] शेष कायकी चेष्टाओंसे [ **न** ] रजका बंध नहीं होता । [ **एवं** ] इसप्रकार [ **सम्यग्दृष्टिः** ] सम्यग्दृष्टि [ **बहुविधेषु** ] बहुत तरहके [ **योगेषु** ] योगोंमें [ **वर्तमानः** ] वर्तमान है वह [ **उपयोगे** ] उपयोगमें [ **रागादीन्** ] रागादिकोंको [ **अकुर्वन्** ] नहीं करता इसलिये [ **रजसा** ] कर्मरजकर [ **न लिप्यते** ] नहीं लिप्त होता ॥ **टीका**—जैसे वही पुरुष तैलादिककी सब चिकनाई को दूर कर स्वभावसे ही बहुत रजवाली भूमीमें उन्हीं शस्त्रोंकर अभ्यास करता हुआ उन्हीं अनेक तरहके करणोंकर उन्हीं सचित्त अचित्त वस्तुओंको तोड़ता हुआ रजकर नहीं बंधता क्योंकि

